# देवीकालोत्तरागमः

सम्पादकोऽनुवादकश्च

राष्ट्रियपण्डितः श्रीव्रजवल्लभद्विवेदः




प्रकाशकः

शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्

जंगमवाड़ीमठ, वाराणसी - २२१ ००१

शोधप्रकाशन ग्रन्थमाला — २१

# देवीकालोत्तरागमः

निरञ्जनसिद्धविरचितवृत्त्या

भाषानुवादेन च सहितः

सम्पादकोऽनुवादकश्च

राष्ट्रियपण्डितः श्रीव्रजवल्लभद्विवेदः

शैवभारती-शोधप्रतिष्ठान-निदेशकः

प्रकाशकः

शैवभारती-शोधप्रतिष्ठानम्

जंगमवाड़ीमठ, वाराणसी - २२१ ००१

*Research Publications Series — 21*

# DEVĪKĀLOTTARĀGAMAḤ

**Commentary in Sanskrit**

by

**NIRAÑJANASIDDHA**

*Edited with Hindi Translation By*

**Pt. Vrajavallabha Dwivedi**

*Director, Shaiva Bharati Shodha Pratishthanam*

**SHAIVA BHARATI SHODHA PRATISHTHANAM**

D. 35/77, Jangamawadimath, Varanasi - 221 001

श्रीमद् गिरिराज श्रीशैल सूर्यसिंहासन शाखा
चौलहिरीयूर हिरेमठ परम्परागत वीरापुर हिरेमठ के
श्री लिंगैक्य ष. ब्र. चन्नवीर देशिकेन्द्र शिवाचार्य स्वामीजी की
स्मृति में



## सादर समर्पित

ब्रजवल्लभ द्विवेदी

## शैवभारती-शोधप्रतिष्ठान के संस्थापक



श्री काशी विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर

**श्री १००८ जगद्गुरु डॉ. चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामीजी का**

# शुभाशीर्वचन

भारतीय सनातन धर्म-दर्शनों का मूल स्रोत निगम और आगम ही है। इनमें आगम-साहित्य के प्रचार-प्रसार के लिए अनेक विश्वविद्यालयों और अनुसन्धान संस्थानों से अनेक अप्रकाशित ग्रन्थों का प्रकाशन कार्य चल रहा है। राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान (नई दिल्ली) द्वारा मान्यता-प्राप्त हमारे काशी जंगमवाड़ी मठ के शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के द्वारा भी चन्द्रज्ञान, सूक्ष्म, मकुट, कारण, पारमेश्वर जैसे आगमों का प्रकाशन हो चुका है। अब इसी शृंखला में देवीकालोत्तर नामक आगम का शिवार्पण करते हुए हमें अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है।

कामिक से लेकर वातुल पर्यन्त २८ सिद्धान्त शैवागमों और उनके २०७ उपागमों की नामावली विभिन्न ग्रन्थों में उपलब्ध होती है। वहाँ यह नाम नहीं मिलता, किन्तु २८ वें वातुलागम के उपागमों में कालज्ञान नाम उपलब्ध है। प्रस्तुत ग्रन्थ में भी कालज्ञान की चर्चा मिलती है। अभी इसके विषय में कुछ निश्चित रूप से कहा नहीं जा सकता, तो भी इसमें अनेक अमूल्य विषय प्रतिपादित हैं। इस आगम का एक ही पटल उपलब्ध है। इस पटल में देवी पार्वती भगवान् शिव के सामने ज्ञान और आचार के विषय में अपनी जिज्ञासा

व्यक्त करती हैं और भगवान् शिव ज्ञान और आचार का मोक्ष के उपाय के रूप में उपदेश करते हैं, साथ ही कालज्ञान की उपादेयता को भी स्पष्ट करते हैं। इस ग्रन्थ का पाठक किस प्रकार अपने चित्त को स्थिर करके परम ज्ञान को प्राप्त कर किस तरह से मोक्ष का अधिकारी बन जाता है, इस विषय को विस्तार से सुचारु रूप से समझाया है। प्रसंग के अनुसार योग का तथा यौगिक साधना में निरत साधक के चित्त की अवस्थाओं का भी वर्णन यहाँ किया गया है। इस ग्रन्थ में बाह्य से अधिक आन्तर पूजा तथा आचार को महत्त्व दिया गया है। उत्कृष्ट आचरण, योगसाधना तथा परम ज्ञान के द्वारा शिवयोगी परम कैवल्य को प्राप्त कर लेता है। इतना ही नहीं, यहाँ यह भी कहा गया है कि कैवल्य को प्राप्त जीवन्मुक्त शिवयोगी की सेवा करने वाला भी मुक्त हो जाता है।

श्री निरंजन सिद्ध ने इस आगम के ऊपर संस्कृत में वृत्ति लिखी है। हिन्दी में इसका अनुवाद अभी तक नहीं हो पाया था। हमारे शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के निदेशक, राष्ट्रियपंडित श्री व्रजवल्लभ द्विवेदी इस आगम का तथा साथ ही साथ संस्कृत वृत्ति का भी हिन्दी भाषा में अनुवाद कर आगम साहित्य को महत्त्वपूर्ण योगदान दे रहे हैं। इन्हींके मार्ग-दर्शन में शैवभारती शोधप्रतिष्ठान के सभी कार्य सुचारु रूप से चल रहे हैं। हम आशा करते हैं कि इनके कुशल निर्देशकत्व में यह शोध प्रतिष्ठान अतिशीघ्र उच्च कोटि का शोध संस्थान बन जायगा।

प्रस्तुत ग्रन्थ के विषय में श्री द्विवेदी जी ने अपनी प्रस्तावना में पर्याप्त जानकारी दी है। टिप्पणियों के माध्यम से कुछ विशिष्ट पारिभाषिक शब्दों के भाव को स्पष्ट करने का भी यहाँ प्रयत्न किया गया है। स्वयं वृत्तिकार ने भी अनेक पारिभाषिक शब्दों की सुस्पष्ट व्याख्या की है। इस तरह के सभी शब्दों को यहाँ विशेष-पदसूची में स्थाननिर्देश पूर्वक संगृहीत कर दिया गया है। अन्य परिशिष्टों के माध्यम से ग्रन्थ की श्लोकार्धसूची, वृत्ति में उपन्यस्त वचनों की सूची और ग्रन्थ-ग्रन्थकार व मत-मतान्तर सूची का संयोजन पाठकों की सुविधा की दृष्टि से किया गया है। इस कार्य में हमारे गुरुकुल के शोध-छात्र श्री सिद्धरामदेव हिप्परगी ने महनीय सहयोग किया है।

इस प्रसंग में प्रस्तुत ग्रन्थ के कुछ विशिष्ट विषयों की संक्षिप्त चर्चा कर देना आवश्यक लगता है। ज्ञान और चर्या का प्रतिपादन तो इस ग्रन्थ का मुख्य विषय है ही, वृत्तिकार ने अन्य भी अनेक विषयों की चर्चा की है और उनमें से

कुछ विषयों का विश्लेषण श्री द्विवेदी जी ने अपनी प्रस्तावना में किया है। हम जानते हैं कि आगमों में ज्ञान, क्रिया, योग और चर्या नामक चार पाद हैं। इन चार पादों में प्रतिपाद्य विषयों की चर्चा अनेक ग्रन्थों में की गई है, किन्तु यहाँ (पृ. १६-१७) वृत्तिकार द्वारा प्रदत्त क्रिया और चर्या की परिभाषा अनितर साधारण रूप से अवधेय है। इसी तरह से दीक्षा (पृ. २३) और मल का लक्षण (पृ. २३), पंचविध और दशविध नियमों का निरूपण (पृ. ५९-६०) जैसे विषय यहाँ सुस्पष्ट रूप से निदर्शित हैं। रूपयोग (पृ. १३-१४) और अष्टोपचार (पृ. १७) का भी वृत्तिकार ने उल्लेख किया है और सम्पादक महोदय ने इन स्थलों पर टिप्पणियाँ भी की हैं, किन्तु रूपयोग के विषय में अभी विशेष विचार अपेक्षित हैं। अष्टोपचार पूजा का विवरण वीरशैव शास्त्रों में उपलब्ध है। तदनुसार अष्टोपचार पूजा में जल (स्नान), गन्ध, अक्षत, पत्र-पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य और ताम्बूल का समावेश है। त्रिकाय-सेवा शब्द यहाँ (पृ. ८३) उपलब्ध है। वीरशैव मत के अनुसार इसके स्थान पर त्रिकरण सेवा शब्द प्रयुक्त होना चाहिये। मन, वाणी और शरीर के लिये त्रिकरण शब्द का प्रयोग यहाँ अनेक स्थलों पर हुआ है।

काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के केन्द्रीय ग्रन्थालय में सेवारत डॉ० जी० सी० केण्डदमठ ने इस ग्रन्थ का अक्षर संयोजन कराया है एवं जंगमवाडी मठ के शिव-शक्ति कम्प्यूटर प्रोसेस में कार्यरत श्री राजशेखर जी० हिरेमठ ने अक्षर संयोजन किया है। हम इन सबको मङ्गल कामनाओं के साथ शुभाशीर्वाद देते हैं। देवीकालोत्तरागम के अनुवादक पं० श्री व्रजवल्लभ द्विवेदी जी की आयुरारोग्य की कामना करते हुए इनके द्वारा इसी तरह साहित्य सेवा तथा हमारी शोध संस्था की अभिवृद्धि होती रहे, ऐसी मङ्गलमय कामनाओं के साथ हम अपने आशीर्वचन को पूर्ण करते हैं।



# प्रस्तावना

हुबली से कन्नड़ लिपि में वातुलशुद्धाख्यतन्त्र, सूक्ष्मतन्त्र, पारमेश्वरतन्त्र और देवीकालोत्तर नामक चार ग्रन्थों का प्रकाशन हुआ था और देवीकालोत्तर की निरंजनसिद्ध विरचित वृत्ति का प्रकाशन ग्रन्थाक्षर में हुआ था। इन्हीं के आधार पर सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय की योगतन्त्र ग्रन्थमाला के चतुर्थ पुष्प के रूप में प्रकाशित तन्त्रसंग्रह के द्वितीय भाग में अन्य पाँच तन्त्रों के साथ सवृत्तिक देवीकालोत्तर का देवनागरी संस्करण सन् १९७० में प्रकाशित हुआ। उसीके आधार पर यहाँ उक्त ग्रन्थ को भाषानुवाद के साथ प्रकाशित कराया जा रहा है। मूल ग्रन्थ के सम्पादन में अन्य किसी सामग्री का उपयोग नहीं हुआ है, तो भी वाराणसी-संस्करण में स्थान-स्थान पर कुछ आवश्यक संशोधन अवश्य किये गये हैं और उनको कोष्ठक में प्रदर्शित कर दिया गया है।

वाराणसी-संस्करण में संस्कृत विश्वविद्यालय के अनुसन्धान संस्थान के तत्कालीन निदेशक प्रो. बदरीनाथ शुक्ल जी ने अन्य पाँच तन्त्रों के साथ देवीकालोत्तर का भी संस्कृत भाषा में परिचय दिया है। उसे वहीं (आद्यं निवेदनम्, पृ. ३) देखना चाहिये।

## ग्रन्थ-परिचय

देवीकालोत्तर अथवा कालोत्तर का नाम २८ सिद्धान्तागमों अथवा उनके २०७ उपागमों की नामावली में उपलब्ध नहीं है। पांडीचेरी के फ्रेंच इंस्टीट्यूट में रामकण्ठ की वृत्ति के साथ सार्धत्रिशतिकालोत्तर का प्रकाशन हुआ है। वहाँ [१]वातुलतन्त्र से इसके उद्धार की सूचना दी गई है। वातुलतन्त्र के उपागमों में कालज्ञान का नाम मिलता है। देवीकालोत्तर में भी दो स्थानों (श्लो. ३ एवं ८४) पर कालज्ञान की चर्चा है, किन्तु वृत्तिकार ने दोनों ही स्थलों पर ग्रन्थपरक अर्थ नहीं किया है। सार्धत्रिशतिकालोत्तर के संपादक प्रो. एन. आर. भट्ट जी ने

---

१. *"वातुलात् तन्त्राद् दध्नो घृतमिवोद्धृतम्" (१.४)।*

कालोत्तर के विभिन्न १३ संस्करणों का परिचय दिया है। वहाँ चतुर्थ ग्रन्थ का नाम देवीकालोत्तर अथवा चतुर्विंशतिसहस्रकालोत्तर दिया गया है। [२]वहाँ इसका परिचय देते समय देवीकालोत्तर के प्रस्तुत संस्करण की भी चर्चा की गई है। उससे स्पष्ट होता है कि हम यहाँ जिस ग्रन्थ को प्रकाशित कर रहे हैं, वह एक बृहद् ग्रन्थ का मात्र ६५ वाँ पटल है। प्रस्तुत ग्रन्थ के [३]अन्तिम श्लोक से भी ग्रन्थ की अपरिसमाप्ति सूचित होती है। कल्पना की जा सकती है कि यह कालज्ञान ही कालोत्तर के नाम से प्रसिद्ध हो गया। कालोत्तर का भी उल्लेख यहाँ [४]अवश्य हुआ है, किन्तु वह भी आगम के रूप में नहीं है।

हम अनेक स्थानों पर कह चुके हैं कि बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थ गुह्यसिद्धि[५] में कालोत्तर की चर्चा है। ग्रन्थकार पद्मवज्र का समय सातवीं शताब्दी का पूर्वार्ध माना जाता है। स्पष्ट है कि कालोत्तर का आविर्भाव इससे पहले ही हो चुका था और बौद्ध-ग्रन्थ प्रज्ञापारमिता के समान इसके भी अनेक संस्करण हो चुके थे। इससे इस तन्त्र की प्राचीनता और महत्ता अपने आप स्पष्ट हो जाती है। देवीकालोत्तर का प्रादुर्भाव कब हुआ, इसकी सूचना का निश्चित आधार अभी तक प्राप्त नहीं हुआ है, किन्तु वृत्तिकार[६] ने अपने ग्रन्थ के प्रारंभ में ही किसी दिव्यागम के ज्ञानपाद में परमेश्वर के मुख से उद्भूत देवीकालोत्तर की चर्चा का उल्लेख किया है। यहाँ प्रथम पृष्ठ पर दिव्यागम से संबद्ध टिप्पणी दी गई है। अभी किस दिव्यागम के ज्ञानपाद में परमेश्वर-मुखोद्भूत देवीकालोत्तर की चर्चा है, इसकी जानकारी अपेक्षित है।

## कृपा शब्द का अर्थ

प्रस्तुत ग्रन्थ में ८४ श्लोक हैं। जैसा कि ग्रन्थ के प्रारंभ के श्लोकों से सूचित होता है, मुक्ति के साधन के रूप में यहाँ ज्ञान और आचार का निरूपण किया गया है। इनमें ६० श्लोक पर्यन्त ज्ञान का और बाद में ग्रन्थ-समाप्ति

---

२. *संस्कृत उपोद्घात (पृ. ५४-५७) देखिये।*

३. *"किमन्यत् परिपृच्छसि" (श्लो. ८४)।*

४. *"भजेत् कालोत्तरम्" (श्लो. ५)।*

५. *"कालोत्तरादिसंशुद्धम्" (८.१२)।*

६. *"श्रीमत्परमेश्वरमुखोद्भूतं देवीकालोत्तरमित्युक्तं दिव्यागमज्ञानपादे" (पृ. १)।*

पर्यन्त आचार का निरूपण मिलता है। प्रथम श्लोक में **'कृपया'** शब्द आया है। वृत्तिकार ने उसका पर्याय **'घृणया'** दिया है। भगवान् शिव को **घृणानिधि** कहा गया है। दयासागर के अर्थ में यह शब्द प्रयुक्त हुआ है। आजकल इस शब्द का अर्थ बदल गया है, किन्तु [७]अमरकोश में दोनों ही अर्थों में यह शब्द प्रयुक्त है। घृणा शब्द के इस परस्पर-विरोधी अर्थों पर भाषा-वैज्ञानिकों को विचार करना चाहिये।

## विविध मतवाद

भगवद्गीता (९.२२-२५) में मनुष्य की भावना के अनुसार गति-प्राप्ति की चर्चा की गई है। उसी तरह की चर्चा यहाँ के २१वें श्लोक में भी है। वृत्तिकार ने इस विषय को यहाँ विस्तार से बताया है कि किस शास्त्र के अनुयायी को किस लोक की प्राप्ति होती है। कौल, चार्वाक, ज्योतिष, पूर्वमीमांसा, स्मार्त, इन्द्रियचैतन्यवादी, मनश्चैतन्यवादी, अहंकारचैतन्यवादी, प्राणचैतन्यवादी, बौद्ध, नैयायिक, वैशेषिक, आर्हत, सत्त्वसंभोगवादी, पांचरात्रिक, अद्वैतवादी, सांख्य, पातंजल योग, पौराणिक, कापालिक, [८]पाशुपत, [९]उत्पत्तिसाम्यवादी, आवेशसाम्यवादी, महाव्रत, शिवप्रयोज्यकर्तृत्ववादी, शिवकर्तृत्ववादी, शाक्त, गारुड़, भैरव, वाम और भूत तन्त्रों के उपासकों को प्राप्त होने वाली गतियों का उल्लेख यहाँ (पृ. २०-२२) किया गया है। इनमें से कुछ शास्त्रों की चर्चा शैवपरिभाषा (पृ. १५३-१५७) तथा स्वच्छन्दतन्त्र (१०,६७५-६८१; ११.६९-७४) में भी मिलती है।

ऊपर उद्धृत कुछ मतों के अतिरिक्त स्वच्छन्दतन्त्र में स्वभाववादी, कर्मप्रवादी, संशयवादी, भूतवादी, तर्कप्रवादी, हेतुदृष्टान्तवादी, एकजन्मवादी मतों की भी चर्चा कर इस तरह के ३६३ मतवादों का उल्लेख किया गया है।

---

*७. "जुगुप्साकरुणे घृणे" (३.३.५१) इस वचन से स्पष्ट होता है कि अमरकोश की रचना के काल में भी इन दोनों अर्थों में यह शब्द प्रयुक्त होने लगा था।*

*८. लाकुल, मौसुल, कारुक और वैमल नामक चतुर्विध पाशुपतों का परिचय स्वच्छन्दोद्योत, तन्त्रालोक आदि के प्रमाण से लुप्ता. उपो. (पृ. ११६) में दिया गया है।*

*९. साधक को शिवसाम्य की प्राप्ति कैसे होती है? इस विषय में शैवशास्त्रों में उत्पत्ति, संक्रान्ति, समावेश और अभिव्यक्ति नामक चार पक्षों का निरूपण किया गया है। यहीं आगे इस विषय को चतुर्विध शैवों का परिचय देते समय स्पष्ट किया गया है।*

इन ३६३ मतवादों का परिगणन [१०]जैन-ग्रन्थों में भी मिलता है। सत्त्वसंभोगवादियों और चतुर्विध शैवों की चर्चा ग्रन्थ-भाग की २५-२८ संख्या की टिप्पणियों में की गई है। प्रस्तुत ग्रन्थ में कापालिक, पाशुपत, उत्पत्तिसाम्यवादी, आवेशवादी और महाव्रतों की चर्चा आई है। शैव मत के चार विभागों की प्रायः सर्वत्र चर्चा मिलती है। शैवपरिभाषा (पृ. १५६-१५७) के अनुसार कापालिक आवेशवादी, पाशुपत संक्रान्तिवादी, कालामुख उत्पत्तिवादी और सिद्धान्तशैव अभिव्यक्तिवादी हैं, अर्थात् इन चार मतों के अनुसार शिवसाम्य चतुर्विध है। प्रस्तुत ग्रन्थ में कापालिक और आवेशवादी का अलग-अलग उल्लेख है तथा महाव्रत को इन चारों से भिन्न माना गया है, जब कि वामनपुराण के अनुसार कापालिक ही महाव्रती है। इस विषय की चर्चा हमने एक-दो स्थानों पर की है, किन्तु अभी तक हम किसी निष्कर्ष तक नहीं पहुँच पाये हैं।

मूल ग्रन्थ (पृ. २०) में प्रमाणचैतन्यवादी पाठ था। उसकी असंबद्धता को देखते हुए हमने यहाँ प्राणचैतन्यवादी पाठ रखा है। शिवप्रयोज्यकर्तृत्ववादी के मत में शिवप्रेरित अनन्त अशुद्ध सृष्टि के कर्ता हैं और शिवकर्तृत्ववादी का अभिप्राय शिव के द्वारा की गई शुद्ध सृष्टि से हो सकता है। शैवागमों में शुद्ध और अशुद्ध नाम की द्विविध अथवा शुद्ध, शुद्धाशुद्ध और अशुद्ध नाम की त्रिविध सृष्टियों का वर्णन मिलता है। भगवान् शिव महामाया की सहायता से शुद्ध सृष्टि का और शिवप्रेरित अनन्त माया की सहायता से अशुद्ध सृष्टि का निर्माण करते हैं, यह एक पक्ष है। दूसरे पक्ष में अनन्त शुद्धाशुद्ध सृष्टि के तथा श्रीकण्ठ प्रकृति की सहायता से अशुद्ध सृष्टि के निर्माता हैं।

यहाँ कौल मत को सबसे अवर स्थान दिया गया है। सर्वात्मशंभु की सिद्धान्तप्रकाशिका में अतिमार्ग विभाग के अन्तर्गत पाशुपत, महाव्रत और कापालिक का तथा कौल और यामल तन्त्रों का परिगणन किया गया है। कौल-यामल आदि तन्त्रों की रचना मत्स्येन्द्रनाथ आदि सिद्धों (मानवों) के द्वारा की गई, ऐसा वहाँ (पृ. ३६) उल्लेख मिलता है। वहाँ (पृ. ३५-३६) के शास्त्र-तारतम्य[११]

*१०. तन्त्रयात्रा (पृ. १२) में उद्धृत षड्दर्शनसमुच्चय के टीकाकार गुणरत्न के द्वारा उद्धृत गाथा को देखिये। प्राकृत गाथा की संस्कृत छाया इस प्रकार है—"अशीत्यधिकं शतं क्रियावादिनामक्रियावादिनां भवति चतुरशीतिः। अज्ञानिनां सप्तषष्टिर्वैनयिकानां द्वात्रिंशत्।।" जैन आगम-ग्रन्थ सूत्रकृतांग की यह गाथा है।*

*११. लुप्ता. उपो. (पृ. ११३-११६) में इन विषयों पर विस्तार से चर्चा की गई है।*

प्रकरण में भी किस मत के अनुयायी को किस लोक की प्राप्ति होती है, इसकी चर्चा की गई है। शाक्त तन्त्रों का भी वहाँ उल्लेख हुआ है, किन्तु वहाँ का क्रम बहुत कुछ भिन्न प्रकार का है।

## चित्त-निरोध

प्रस्तुत ग्रन्थ में चित्त की चंचलता को ही संसार का और उसकी निश्चलता को मोक्ष का कारण माना गया है। मन की चंचलता को बाँधने के लिये यहाँ प्राण आदि पवनों के निरोध को ही सर्वोत्कृष्ट उपाय बताया गया है। पवन और मन दोनों की चंचलता प्रसिद्ध है। यदि हम योगाभ्यास की सहायता से अपने शरीर में स्थित पंचविध अथवा दशविध प्राण, अपान आदि तथा देवदत्त, धनंजय आदि पवनों का निरोध कर सकें, तो उसी की सहायता से चित्त का निरोध करने में भी समर्थ हो सकते हैं। मन के निश्चल हो जाने पर वैखरी आदि चतुर्विध वाणियों के व्यापार का भी अपने आप निरोध हो जाता है, अर्थात् मन अपनी उन्मनावस्था में प्रविष्ट हो जाता है। पाणिनीय शिक्षा के प्रमाण से हम जानते हैं कि इन वाणियों की प्रवृत्ति भी पवन की प्रेरणा से ही होती है। भट्ट कल्लट का कहना है—"प्राक् संवित् प्राणे परिणता"। इस प्राण से ही मन, बुद्धि, अहंकार आदि संचालित होते हैं। इसीलिये प्रस्तुत ग्रन्थ में प्राणशक्ति के निरोध को वरीयता दी गई है। इसीके कारण शुद्ध संवित् का प्राकट्य होता है और साधक निर्विकल्पक स्थिति में पहुँच जाता है, सांसारिक विकल्पों की निवृत्ति हो जाने से समस्त जगत् उसको शुद्ध संवित् के रूप में भासित होने लगता है, उसकी दृष्टि में सर्वत्र शिवभाव प्रकाशित हो उठता है। "केवलं ज्ञानमित्युक्तं वेदितव्यं न किञ्चन" (श्लो. १८) इस श्लोक में इसी स्थिति का वर्णन किया गया है। यहाँ का पूरा प्रकरण (३५-४२ श्लोक) भी इसी विषय से संबद्ध है। निराश्रय, निर्विकल्पक स्थिति को ही यहाँ मुक्ति का लक्षण माना गया है।

## मन की विविध स्थितियाँ

मन की मोहिका, मूर्च्छिका, माया, स्वप्न, सुषुप्ति, जाग्रत् आदि स्थितियों का ३१वें श्लोक में तथा निद्रा, स्मरण आदि का ३३वें श्लोक में वर्णन है। इन सबको यहाँ त्याज्य माना गया है। वृत्तिकार ने ३४वें श्लोक में निश्वासकारिका के आधार पर मन की उच्चावच चार स्थितियाँ बताई हैं। लुप्तागमसंग्रह के प्रथम

भाग (पृ. ७१-७२) में इस प्रकरण को देखा जा सकता है। तदनुसार **विक्षिप्त** चित्त की गति सदा बाहर ही रहती है। **गतागत** स्थिति में मन बाहर-भीतर डोलता रहता है। **संश्लिष्ट** स्थिति में वह शुद्ध विकल्प से जुड़ने लगता है और **स्वलीन** अवस्था में उन्मनी दशा में पहुँचा हुआ मन निर्विकल्पक स्थिति में लीन हो जाता है। यहाँ समस्त ग्रन्थ में यही बताया गया है कि जीवन्मुक्त अवस्था की प्राप्ति के लिये साधक को इसी निर्विकल्पक स्थिति में स्थिर रहने का प्रयास करना चाहिये। जैन योगशास्त्र और तन्त्रशास्त्र के आधुनिक ग्रन्थों में आचार्य हेमचन्द्र के योगशास्त्र के प्रमाण से ऊपर वर्णित मन की चतुर्विध स्थितियों का विवरण देते हुए बताया गया है कि स्वानुभव के आधार पर हेमचन्द्र ने मन की जिन चार स्थितियों का वर्णन किया है, उनके नाम ये हैं—विक्षिप्त, यातायात, श्लिष्ट और सुलीन। इस तरह के अध्ययन से हमें सावधान रहना चाहिये। दसवीं शताब्दी के बाद लिखित संस्कृत ग्रन्थों तथा विभिन्न भारतीय भाषाओं में विकसित सन्त-साहित्य की पृष्ठभूमि में आगम-तन्त्रशास्त्र की स्थिति को आँख-ओझल कर देने से ही इस प्रकार की भ्रमपूर्ण स्थिति में पहुँचाने वाले अनुशीलन की भरमार हो गई है।

## ध्यान-धारणा की अनावश्यकता

यहाँ के ३४वें श्लोक के ही "न किञ्चिच्चिन्तयेत्" इस वचन की तुलना मालिनीविजय के इस वचन से की जा सकती है—

अकिञ्चिच्चिन्तकस्यैव गुरुणा प्रतिबोधतः ।
उत्पद्यते य आवेशः शाम्भवोऽसावुदाहृतः ।। (२.२-३)

यहाँ शांभव समावेश का वर्णन किया गया है, जिसमें साधक विकल्प-जाल से ऊपर उठकर शुद्ध निर्विकल्पक स्थिति में पहुँच जाता है। तन्त्रालोक के तृतीय आह्निक में शांभव उपाय का विस्तार से वर्णन मिलता है। वहाँ उसे [१२]"ध्यानधारणवर्जितम्" कहा गया है। वृत्तिकार ने (श्लो. ११) भी नाद-बिन्दु-कलातीत शिव पद को ध्यान और धारणा से वर्जित माना है। वृत्तिकार का यह वचन मूल ग्रन्थ के १६-१७ संख्या के श्लोकों के अनुरूप है। १६वें श्लोक की वृत्ति में भेरी, मृदंग आदि के सदृश अनेकविध नादों की चर्चा है। इस पर

---

*१२. यह वचन तन्त्रालोक के तृतीय एवं चतुर्थ आह्निक में अनेक स्थलों पर उद्धृत है। शाक्तोपाय के प्रसंग में तो प्राणायाम आदि सभी योगांगों की अनुपयोगिता बताई गई है (४.८७-९५)।*

हम मूल ग्रन्थ (पृ. १५) में टिप्पणी कर चुके हैं। तन्त्रालोक के चतुर्थ एवं पंचम आह्निक में इन विषयों का विस्तार से वर्णन मिलता है।

## सादाख्य तत्त्व

सिद्धान्त शैवागम के ग्रन्थों में मन्त्र, मन्त्रेश्वर और मन्त्रमहेश्वर शब्दों से क्रमशः विद्या, ईश्वर और सदाशिव तत्त्वों का ग्रहण किया जाता है। वृत्तिकार ने १२वें श्लोक की व्याख्या में इन तीन शब्दों के अतिरिक्त सदाशिव का अलग से परिगणन किया है। ४३वें श्लोक की वृत्ति में विभिन्न देवताओं का परिगणन करते समय सर्वप्रथम सदाशिव गृहीत हैं। ब्राह्मण-वसिष्ठ न्याय के अनुसार इससे मन्त्रमहेश्वर, अर्थात् सदाशिव की विशेष स्थिति का बोध होता है। वातुलशुद्धाख्यतन्त्र (७.४-५) में सादाख्य (सदाशिव) तत्त्व का षड्विध ब्रह्म के रूप में वर्णन मिलता है। सिद्धान्तसारावलि (पृ. ९-११,३०) में इसकी स्पष्ट व्याख्या मिलती है। मतंगपारमेश्वर के विद्यापाद के ३-४ पटलों में भगवान् शिव की लय, भोग और अधिकार दशाओं का वर्णन किया गया है। इनकी शिव, शक्ति और सदाशिव तत्त्वों के रूप में पहचान की जाती है। तदनुसार सदाशिव अधिकार दशा से सम्पन्न है। इसी तरह से शिव की शक्त, उद्युक्त और प्रवृत्त नामक त्रिविध स्थितियों का भी उल्लेख वृत्तिकार ने किया है। शिव और जीव की इस तरह की त्रिविध स्थितियों का परिचय हमने लुप्ता. के उपोद्घात (पृ. १३०-१३५) में दिया है। यहाँ उनका अनावश्यक विस्तार नहीं किया जा रहा है। शिव की अड़तीस कलाओं का परिचय भी सिद्धान्तसारावलि के कला-न्यास प्रकरण (पृ. ११७-१२०) में विस्तार से देखा जा सकता है।

## पंचकृत्यकारिता

शिव के पंचकृत्यों का विवरण तो प्रायः सभी शैवागम ग्रन्थों में मिलता है। १८वें श्लोक की पातनिका में वृत्तिकार पंचकृत्य की एक विशेष स्थिति की ओर इंगित करते हैं कि मुक्त के प्रति भगवान् शिव पंचकृत्य से उपरत हो जाते हैं—"स्वनिमित्तपञ्चकृत्योपरत" (पृ. १७)। पृ. ८ की टिप्पणी में हमने इस विषय को अवधूतसिद्ध के वचन के सहारे स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है।

## गणदेवता

अमरकोश में—"आदित्यविश्ववसवस्तुषिताभास्वरानिलाः। महाराजिकसाध्याश्च रुद्राश्च गणदेवताः।।" (१.१.१०) यहाँ गणदेवताओं का तथा—"विद्याधराऽप्सरो-

यज्ञरक्षोगन्धर्वकिन्नराः। पिशाचो गुह्यकः सिद्धो भूतोऽमी देवयोनयः।।'' (१.१.११) इस श्लोक में विभिन्न देवयोनियों का वर्णन किया है। यहाँ के ५६वें श्लोक में गन्धर्व आदि देवयोनियों का वर्णन किया गया है, गणदेवताओं का नहीं।

## जीवन्मुक्त

यद्यपि इस आगम का पूरा विनियोग ज्ञान के द्वारा जीवन्मुक्त स्थिति को प्राप्त कराने में ही है, तथापि मुक्ति का स्पष्ट लक्षण ४४वें श्लोक में बताया गया है। आगे (श्लो. ४५-६०) भी यहाँ जीवन्मुक्त की अनुभूतियों का विशद वर्णन मिलता है। भगवद्गीता की पद्धति से भी यहाँ (श्लो. ७३-८४) जीवन्मुक्त की चर्या का निरूपण मिलता है। वहाँ द्वितीय अध्याय के अन्त में स्थितप्रज्ञ के रूप में इसी स्थिति का वर्णन किया गया है। ५१वें श्लोक में जीवन्मुक्त का अशरीर विशेषण दिया गया है। नञ् के चतुर्विध अर्थ शास्त्रों में वर्णित हैं। अभिनवगुप्त ने तन्त्रालोक के द्वितीय आह्निक में अनुपाय प्रक्रिया का विवरण देते समय नञ् के पर्युदास पक्ष को स्वीकार कर 'अनुदरा कन्या' का उदाहरण दिया है। तदनुसार 'अशरीर' का अर्थ जीवन्मुक्त की इस भौतिक देह के प्रति अनासक्ति होगा। जीवन्मुक्त का लक्षण बताने वाला श्लोक यहाँ इस प्रकार है—

आश्रयो द्वन्द्वमित्युक्तं द्वन्द्वत्यागात् परोदयः ।
जीवन्मुक्तस्तदा योगी देहत्यागाद् विमुच्यते ।। (श्लो. ४४)

अभिनवगुप्त ने तन्त्रालोक (१.३२-५०) में द्विविध ज्ञान और अज्ञान का स्वरूप बताया है और उसके टीकाकार जयरथ ने अन्य ग्रन्थों के प्रमाण से इसको स्पष्ट किया है। जीवन्मुक्त स्थिति में बौद्ध अज्ञान की तो निवृत्ति हो जाती है, किन्तु पौंस्न अज्ञान बना रहता है। इसकी निवृत्ति शरीरपात के बाद ही होती है। इसी स्थिति को ऊपर उद्धृत श्लोक में भी बताया गया है।

७५वें श्लोक की पातनिका में ''न हृष्यत्युपकारेण'' (पृ. ६७) इत्यादि श्लोक उद्धृत है। इस श्लोक को श्रीकण्ठ-विरचित रत्नत्रय की टीका में अघोर-शिवाचार्य ने भी उद्धृत किया है (अष्ट., पृ. २००)। यहाँ स्पष्ट किया गया है कि जीवन्मुक्त दशा में योगी पुण्य-पाप से अस्पृष्ट रहता है। प्रस्तुत ग्रन्थ में इसका कारण भी स्पष्ट किया गया है—''स्तुतिनिन्दाकरास्तस्य पुण्यपापे समाप्नुयुः'' (श्लो. ८४)। इस अभिप्राय के वचन उपनिषदों और आगम-तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में भी मिलते हैं।

## लोक-व्यवहार

चर्या प्रकरण के प्रारंभ के कुछ श्लोक सामाजिक व्यवस्था के विपरीत से प्रतीत होते हैं। इनकी समीक्षा अन्य तन्त्र-ग्रन्थों की पृष्ठभूमि में की जाय, यह उचित प्रतीत होता है। मालिनीविजयतन्त्र (१८.७४-७७) में भी इस तरह का प्रसंग आया है, किन्तु वहाँ—"नास्मिन् विधीयते किञ्चिन्न चापि प्रतिषिद्ध्यते" (१८.७७-८१) इत्यादि वचनों में यह स्पष्ट किया गया है कि मन की स्थिरता के लिये योगी को अपनी सहज प्रवृत्ति के आधार पर निजी चर्या बनानी चाहिये।

"समयाचारनिःशेषान्" (श्लो. ६५) इत्यादि श्लोक की वृत्ति (पृ. ६०) में अष्टविध आचारों के निषेध के प्रसंग में पाँच पंक्तियाँ उद्धृत हैं। ये पंक्तियाँ इसी आनुपूर्वी से थोड़े-बहुत पाठभेद के साथ पारमेश्वरागम में दो स्थलों पर (१२.२६-२८;१७.८४-८६) मिलती हैं। वहीं यह भी बताया गया है कि ये आठ चिह्न जिस-किसी मनुष्य में रहते हैं, चाहे वह भले ही म्लेच्छ हो, श्रेष्ठ शिवभक्त, यति, पवित्र, पंडित और श्रीसम्पन्न हो जाता है—

एतदष्टगुणं चिह्नं यस्मिन् म्लेच्छेऽपि दृश्यते।
स शिवेन्द्रो यतिः श्रीमान् स शुचिः स च पण्डितः ।।

स्पष्ट है कि शास्त्रों में व्यक्ति की मानसिक स्थिति के अनुसार इस तरह के विधि-विधानों का उपदेश किया गया है। इस प्रसंग में हमें गीता के इस वचन को सदा याद रखना होगा—

यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ।। (३.२१)

## अजातवाद

श्लो. ५८ की वृत्ति में प्रपंच को अजातनिर्मित कहा गया है। आचार्य गौडपाद की माण्डूक्यकारिका के चतुर्थ अलातशान्ति प्रकरण (४.४-२२) में सत्कार्यवाद और असत्कार्यवाद से विलक्षण अजातवाद का निरूपण किया गया है।

भूतं न जायते किञ्चिदभूतं नैव जायते।
विवदन्तोऽद्वया ह्येवमजातिं ख्यापयन्ति ते ।। (४.४)

इस प्रकार अजातवाद पक्ष को उपस्थापित कर इस प्रकरण का उपसंहार वहाँ इस प्रकार किया गया है—

स्वतो वा परतो वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते ।
सदसत्सदसद्वापि न किञ्चिद्वस्तु जायते ।। (४.२२)

## चिति

३२वें श्लोक में और उसकी वृत्ति में चिति को देह, प्राण, चित्त, बुद्धि, अहंकार—इन सबसे भिन्न बताया गया है। चित्त शब्द से यहाँ मन परिगृहीत है। ३४वें श्लोक में तथा अन्यत्र भी इस ग्रन्थ में चित्त शब्द से मन का ही ग्रहण किया गया है। पृ. ३४ की टिप्पणी में हमने प्रत्यभिज्ञाहृदय को उद्धृत कर बताया है कि चिति शक्ति ही अपने चेतन पद से नीचे उतर कर, अपने स्वरूप का संकोच कर चित्त (मन) का आकार ग्रहण कर लेती है। यहाँ भी ४६ वें श्लोक में बताया गया है कि अहंकार का परित्याग कर देने पर यह चिति शक्ति ही मोक्ष को प्राप्त करा देती है। यह चिति शक्ति ही ४७वें श्लोक में चिद्रूप शिव के स्वरूप में प्रदर्शित है। ऊपर प्रदर्शित प्राण आदि के क्रम में अहंकार का अन्तिम स्थान है। क्रमदर्शन के ग्रन्थ महार्थमंजरी (पृ. ६०-६१) में भी यही क्रम दिया गया है। विज्ञानभैरव की टीका (पृ. १००) में अद्वयसम्पत्तिवार्तिककार वामननाथ के प्रमाण से बुद्धिरूपी भूमि के ऊपर अहंकारमयी भूमि का विस्तार से परिचय दिया गया है। यह अहंकार शब्द परिमित अहन्ता का बोधक है। इस अहन्ता का परित्याग कर देने पर चिति शक्ति विश्वाहन्ता[१३] में परिणत हो जाती है, मोक्ष के रूप में साधक में शिवभाव की अभिव्यक्ति हो उठती है। ज्ञान और आचार के माध्यम से इस परम स्थिति का बोध कराना ही प्रस्तुत ग्रन्थ का फलितार्थ है।

मार्गशीर्ष पूर्णिमा, संवत् २०५६ — विद्वद्वशंवद
(२२-१२-१९९९) — **व्रजवल्लभ द्विवेदी**
शैवभारती शोध प्रतिष्ठान, वाराणसी। — निदेशक



*१३. "आगम और तन्त्रशास्त्र" नामक ग्रन्थ में प्रकाशित "तान्त्रिक योग की चरमोपलब्धि: विश्वाहन्ता" (पृ. ५५-५९) शीर्षक निबन्ध देखिये।*

# विषयानुक्रमणी

# देवीकालोत्तरागमः

## संस्कृतवृत्ति-भाषाभाष्यसहितः

श्रीमत्परमेश्वरमुखोद्भूतं देवीकालोत्तरमित्युक्तं दिव्यागमज्ञानपादे। पार्वती मुमुक्षु-जनानुग्रहार्थं कृपाशब्दसूचितान्तरङ्गकृतपरमेश्वरनमस्कारवती परमुक्तिसाधनज्ञानाचार-स्वरूपप्रकटनार्थं परमेश्वरं पृच्छति—

**पार्वती उवाच**

**सर्वेषामपि मुक्त्यर्थं मुक्तिमार्गस्य दर्शनम्।**
**देवेश ज्ञानमाचारं कृपया कथयस्व मे।।१।।**

हे देवेश देवानां ब्रह्मविष्ण्वादीनां ईश, प्रेरकत्वेन प्रवर्तक इत्यर्थः, ईशः प्रवर्तक इति श्रुतेः। सर्वेषामपि तीव्रतीव्रतरादिशक्तिपातागतपवित्रान्तःकरणभूतसमस्तानां मुक्त्यर्थं मलमायाकर्मबैन्दवतिरोधानाभिधानपञ्चविधपाशविनिश्शैषार्थमित्यर्थः। मुक्ति-मार्गस्य पशुत्वभावनिवृत्त्यविनाभूतपतित्वप्राप्तिसाधनभूतमोक्षमार्गस्य दर्शनं प्रकाशकभूतं ज्ञानमाचारं च कृपया मे घृणया मम कथयस्व वद।।१।।

[१]दिव्यागम के ज्ञानपाद में श्रीसम्पन्न परमेश्वर भगवान् शिव के मुख से देवीकालोत्तर नामक आगम उद्भूत हुआ, इसकी चर्चा है। भगवती पार्वती मुमुक्षु-जनों पर अनुग्रह करने की दृष्टि से भगवान् शिव को मानसिक नमस्कार करती हैं, जिसकी सूचना हमें श्लोक में विद्यमान कृपया शब्द से मिलती है। वे परमुक्ति के साधन ज्ञान और आचार के स्वरूप को बताने के लिये भगवान् से प्रश्न करती हैं—

---

१. *दिव्यागम शब्द का प्रयोग वृत्तिकार ने ५२वें श्लोक की वृत्ति में भी किया है। यह स्पष्ट नहीं हो पाता कि वृत्तिकार ने दिव्यागम शब्द से किस आगम का ग्रहण किया है। यहाँ इतना ही कहा गया है कि दिव्यागम के ज्ञानपाद में पारमेश्वर-मुखोद्भूत देवीकालोत्तर की चर्चा है। सामान्यतः सिद्धान्तशास्त्र के २८ आगमों को हम दिव्यागम कह सकते हैं। ५२ वें श्लोक की वृत्ति में प्रयुक्त 'दिव्यागमेषु' यह पद इस ओर इंगित करता है। सिद्धान्तागमों के षड्विध अथवा पंचविध संबन्धों में दिव्य संबन्ध की भी चर्चा है। सिद्धान्तसारावलि (पृ. २७९-२८१) में इनका परिचय दिया गया है। इस विषय में अभी विशेष कुछ कहा नहीं जा सकता।*

### पार्वती उवाच

**हे देवेश ! सभी प्राणियों को मुक्ति मिल सके, इसके लिये आप मुझे मुक्ति के मार्ग को दिखाने वाले ज्ञान और आचार के स्वरूप को कृपा कर बताइये।।१।।**

हे देवेश ! ब्रह्मा, विष्णु आदि देवताओं के स्वामी ! आप इनको अपने-अपने कार्य में लगे रहने के लिये प्रवृत्त करते है। ''ईश: प्रवर्तक:'' ऐसा [२]श्रुतिवचन भी मिलता है। अत: आप सभी प्राणियों की, अर्थात् [३]तीव्र-तीव्रतर शक्तिपात से सम्पन्न होने से जिनके अन्त:करण पवित्र हो गये हैं, ऐसे समस्त प्राणियों की मुक्ति के लिये, अर्थात् [४]मल, माया, कर्म, बैन्दव एवं तिरोधान शक्ति नामक पाँच पाशों के स्वरूप का यथार्थ ज्ञान कराने के लिये मुक्ति-मार्ग के, अर्थात् पशुत्वभाव की निवृत्ति के साथ अविनाभाव से जुड़े हुए पतित्वभाव की प्राप्ति के साधन मोक्षमार्ग के प्रकाशक ज्ञान और आचार का स्वरूप कृपा कर मुझे बताइये।।१।।

पार्वतीप्रश्नप्रेरितहृदयेन परमेश्वरेण तां पार्वतीं प्रति ज्ञानाचारप्रबोधनार्थं प्रतिज्ञा क्रियते—

### ईश्वर उवाच

**ज्ञानाचारौ वरारोहे कथयामि तवाधुना।**
**प्रविशन्ति यतो मोक्षं ज्ञानिनो ध्वस्तकल्मषम्।।२।।**

वरारोहे देवि, तव ते, अधुना इदानीं ज्ञानाचारौ ज्ञानं च आचारश्च ज्ञानाचारौ तौ ज्ञानाचारौ, कथयामि वक्ष्यामि, यतो यस्मात्, ज्ञानिन: प्रपञ्चवैमुख्य(विमुखा:) ऊर्ध्वमुखीभूता इत्यर्थ:। ते ध्वस्तकल्मषतया (यथा तथा) ध्वस्तं विनाशीकृतम् आत्यन्तिकं विनष्टं कल्मषं मन्त्रशक्तिर्यस्मिन् कर्मणि तद्यथा तथा मोक्षं परसायुज्यम्। प्रविशन्ति प्राप्नुवन्तीत्यर्थ:। तौ ज्ञानाचारौ वक्ष्यामीत्यर्थ:।।२।।

---

२. *तत्त्वप्रकाशवृत्ति (पृ. ७-८) में पौष्करागम और मृगेन्द्रागम को श्रुतिवचन कह कर उद्धृत किया गया है, अत: कहा नहीं जा सकता कि यह वचन वैदिक वाङ्मय से उद्धृत है या आगम वाङ्मय से।*

३. *''नवधा शक्तिपातोऽयं शम्भुनाथेन वर्णित:'' (१३.२५४) तन्त्रालोक के इस वचन में नवविध शक्तिपात की चर्चा की गई है। प्रथमत: तीव्र, मध्य और मन्द के रूप में तीन भेद बताकर पुन: प्रत्येक के तीन-तीन भेद निर्दिष्ट हैं। इन्हीं विभागों की यहाँ चर्चा की गई है। तन्त्रालोक के १३वें आह्निक में शक्तिपात के विविध पक्षों पर विस्तार से विचार किया गया है।*

४. *सिद्धान्त शैवागमों में प्राय: पाँच पाश परिगणित हैं। मृगेन्द्रागम (वि. २.७) में महामाया को हटाकर इनकी संख्या चार ही मानी गई है। तिरोधान शक्ति का भी इनमें समावेश न करने पर यह संख्या तीन ही रह जाती है। प्रत्यभिज्ञा और वीरशैव दर्शन में ये तीन ही पाश मान्य हैं। लुप्ता. उपो. (पृ. १३६-१५१) में इस विषय पर पर्याप्त प्रकाश डाला जा चुका है।*

पार्वती के प्रश्न से अपने हृदय में अनोखी प्रेरणा का अनुभव करते हुए परमेश्वर पार्वती को ज्ञान और आचार का उपदेश देने की प्रतिज्ञा करते हैं—

## ईश्वर उवाच

**हे वरारोहे ! अभी मैं तुमको ज्ञान और आचार का उपदेश करता हूँ। इनकी सहायता से समस्त कलुषों का नाश हो जाने से ज्ञानी जन मोक्षमार्ग में प्रविष्ट हो जाते हैं।।२।।**

हे देवि ! तुमको अब मैं ज्ञान और आचार के स्वरूप को बताऊँगा। इनकी सहायता से ज्ञानी जन इस सांसारिक प्रपंच से विमुख हो ऊर्ध्वमुख हो जाते हैं, अर्थात् वैराग्य-सम्पन्न हो भगवदाराधना में लग जाते हैं। समस्त कलुष-भावों (पापों) का आत्यन्तिक नाश हो जाने के कारण बाद में वे अपनी मन्त्रशक्ति का उपयोग किसी लौकिक या पारलौकिक फल की प्राप्ति के लिये नहीं करते। फलत: कर्मबन्धन से मुक्त हो मोक्षपदवी में, परम सायुज्य में प्रविष्ट हो जाते हैं। मोक्षपदवी की ओर अग्रसर करने वाले इन्हीं ज्ञान और आचार नामक उपायों के यथार्थ स्वरूप को मैं बताऊँगा।।२।।

वक्ष्यमाणयो: प्रतिज्ञातज्ञानाचारयोर्मध्ये प्रथमतोऽज्ञातस्य करणासम्भवादिति न्यायेन आचारात् पूर्वमेवोद्दिष्टस्य ज्ञानस्य स्वरूपं निरूपयितुं प्रारभते—

**येषां बोधेन (बोधे न) संजातं कालज्ञानं वरानने।**
**न तेषां जायते बोध: शास्त्रकोटिशतैरपि ।।३।।**

वरानने हे उत्तममुखि! येषां केषां पुरुषाणां बोधे चैतन्ये, कालज्ञानं काले उद्भूतं ज्ञानं कालज्ञानम्, काले चित्तचलनरहिते काले यद् ज्ञानमस्ति तद् ज्ञानं न संजातं बुद्धौ नोत्पद्यते, तेषां कालज्ञानरहितानाम्, शास्त्रकोटिशतैरपि ज्ञानकोटिशास्त्रैरपि बोध: चैतन्यं न जायते नोत्पद्यते, बौद्धार्हत-चार्वाक-नैयायिक-वैशेषिक-भाट्ट-प्राभाकर-सांख्य-पातञ्जलाद्यनेकपशुशास्त्राभ्यासजनिताऽयथार्थाऽवभासज्ञानजनित-वासनया च तत्तत्समयशास्त्रप्रतिपादितानुष्ठानसमुत्पन्नक्रियावासनया च मलिनीभूत-बुद्ध्यध्यवसितेन च बोधोऽपि मलिनीभवतीत्यर्थ:।।३।।

ज्ञान और आचार के स्वरूप को बताने की भगवान् ने प्रतिज्ञा की है। "व्यक्ति बिना जाने कुछ कर नहीं सकता" इस न्याय के अनुसार यहाँ आचार से पहले ज्ञान का उपदेश किया जा रहा है—

**हे वरानने ! जिनके बोध में काल का ज्ञान समाविष्ट नहीं होता, उनको करोड़ों शास्त्रों के अध्ययन के उपरान्त भी बोध की प्राप्ति कभी नहीं हो सकती।।३।।**

हे सुमुखि ! जिन-किन्हीं पुरुषों के अन्तःकरण में उचित समय पर ज्ञान का स्फुरण नहीं होता, अर्थात् चित्त की चंचलता के मिट जाने पर भी जिसके अन्तःकरण में ज्ञान का आलोक प्रकाशित नहीं होता, ऐसे किसी विशेष क्षण में [५]बिजली के प्रकाश के समान कौंध जाने वाले ज्ञान से रहित पुरुष में करोड़ों शास्त्रों के अध्ययन के उपरान्त भी कभी बोध का स्फुरण नहीं होता। बौद्ध, जैन, चार्वाक, नैयायिक, वैशेषिक, भाट्ट एवं प्राभाकर मीमांसक, सांख्य, योग आदि अनेक पाशव शास्त्रों के अभ्यास से जनित अवास्तविक, मिथ्या प्रतीतियों के कारण पैदा हुई वासनाएँ एवं उन-उन समयशास्त्रों (सच्छास्त्रों) में वर्णित विभिन्न अनुष्ठानों से उत्पन्न विभिन्न क्रिया-कलापों की वासनाएँ ऐसे मनुष्यों की बुद्धि के अध्यवसायों को भी मलिन बना देती हैं, इससे उसका बोध भी मलिन हो जाता है। अभिप्राय यह है कि ऐसे व्यक्ति की बुद्धि सही निर्णय करने में असमर्थ रहती है, अतः उसका [६]बोध कभी निर्मल नहीं होने पाता ।।३।।

सविस्तरं वक्ष्यमाणमोक्षोपायरूपज्ञानसाधकस्वरूपमनुग्राहयति—

**अतो हि निर्भयो विद्वान् निःशङ्को विगतस्पृहः ।**
**ज्ञानोत्साहपरो भूयात् श्रद्दधानो निराकुलः ।।४।।**

अतः अस्मात् कारणात्, पशुशास्त्राभ्यासेन ज्ञानोद्बोधाभावकारणादित्यर्थः। हीति प्रसिद्धे। विद्वान् विवेकी साधकः, निर्भयः अन्यशास्त्रानुष्ठानतत्परोद्भावित-विधिनिषेधेषु भयरहितः सन् निःशङ्कः पशुशास्त्रानुष्ठानत्यागे शिवशास्त्रानुष्ठानग्रहणे च संकल्पविकल्परहित इत्यर्थः। विगतस्पृहः विगता स्पृहा यस्यासौ विगतस्पृहः। पराङ्मुखः परापरभोगपराङ्मुख इत्यर्थः। श्रद्दधान आचार्यागमशास्त्रेषु तत्प्रतिपादित-ज्ञानाचारयोर्विश्वासपरः। निराकुल इति तनुकरणभुवनभोगार्थचिन्तारहितः। अनवरतं ज्ञानोत्साहपरः साधनात्मकव्यापारनिष्ठो भूयात् ।।४।।

---

५. *अभिनवगुप्त के द्वारा उद्धृत—"सकृद् विभातोऽयमात्मा" (ई. प्र. वि. वि., भा. ३, पृ. १३) इस श्रुति का यही अभिप्राय है।*

६. *सद्योज्योति शिवाचार्य मोक्षकारिका में कहते हैं—"अन्तःकरणवृत्तिर्या बोधाख्या सा महेश्वरम्। न प्रकाशयितुं शक्ता" (श्लो. १०६)। आगे—"शिवार्कशक्तिदीधित्या" (श्लो. १११) इत्यादि श्लोक में वे विशुद्ध **बोध**शक्ति की भी चर्चा करते हैं, जो शिव के स्वरूप के साक्षात्कार में समर्थ होती है। यह विषय बृहन्नारदीय पुराण (१.६३.११२ एवं १.६३.११०) में उक्त दोनों श्लोकों के माध्यम से विवृत है। बोध के समान खेटपाल (सद्योज्यति शिवाचार्य) प्रदर्शित **शब्द** की भी शिवात्मकता और पाशात्मकता का विवेचन शिवदृष्टिकार सोमानन्द ने स्वायम्भुवटीका, मतंगटीका और किरणागम के प्रमाण से किया है (३.१३-१६)।*

इस प्रकार भगवती को सावधानी से सुनने का आग्रह कर अब भगवान् विस्तार से यह बताने जा रहे हैं कि मोक्ष के उपायभूत इस ज्ञान को किस तरह का साधक प्राप्त कर सकता है—

**अत: यह आवश्यक है कि इस ज्ञान की प्राप्ति की योग्यता अर्जित करने के लिये विद्वान् साधक निर्भय और नि:शंक हो सभी अभिलाषाओं से रहित, उत्साह-सम्पन्न, श्रद्धालु एवं निराकुल हो जाय।।४।।**

पाशव शास्त्र के अभ्यास के कारण मनुष्य में सही ज्ञान का स्फुरण नहीं होने पाता, यह बात प्रसिद्ध ही है। अत: विद्वान् विवेकी साधक को चाहिये कि वह अन्य शास्त्रों में वर्णित अनुष्ठान के प्रति प्रेरित करने वाले विधि-निषेध वाक्यों से बिना डरे, पाशव शास्त्र के अनुष्ठानों के त्याग और शिवशास्त्र के अनुष्ठानों के ग्रहण में नि:शंक होकर, सभी प्रकार के संकल्प-विकल्प से मुक्त होकर, सभी प्रकार की इच्छाओं का परित्याग कर, अर्थात् ऐहिक एवं पारलौकिक भोगों का परित्याग कर, आचार्य एवं आगमशास्त्रों में एवं उनमें प्रतिपादित ज्ञान और आचार में पूरा विश्वास रखता हुआ, [७]तनु-करण-भुवन-भोगार्थ की चिन्ता से रहित होकर निरन्तर ज्ञान और उत्साह से सम्पन्न हो अपने साधनात्मक व्यापार में पूरी सावधानी से लग जाय।।४।।

पश्चादपि तदधिकारिण: स्वरूपं निरूपयति—

**निर्मम: करुणोपेत: सर्वभूताभयप्रद: ।**
**भजेत् कालोत्तरं देवि मुमुक्षुर्योगतत्पर: ।।५।।**

हे देवि, निर्मम: भोग्यरूपाद्यनेकवस्तुनि प्रतिगर्व इत्युक्तग्राहकाध्यवसायरूप-भूतममतारहित इत्यर्थ:। करुणोपेत: दु:खितात्मनां कृपया युक्त:। सर्वभूताभयप्रद: भयं नास्तीत्यभयम्, भयशब्देन अध्यात्माधिभूताधिदैविकानि दु:खत्रयाण्युच्यन्ते, तानि दु:खान्यस्य महात्मनो दर्शनस्पर्शनेन नश्यन्ति, अत: कारणादभयप्रद इत्यर्थ:। योगतत्पर: योगप्रवृत्तो युक्तशक्त्या(क्ता)त्मकव्यापारोपरतानवच्छिन्नस्व-परप्रकाशकसंविद्वस्तुताद्रूप्यभूतयोगे तत्पर आसक्तभूत:। मुमुक्षु: मोक्षकाङ्क्षक:। कालोत्तरं कालस्य चित्तचलनकालस्य, उत्तरम् उपरिभूतं निर्विकल्पकं भजेत् ।।५।।

---

७. *"तनुदेवभावभुवनैर्भोगे शिव: साधनै:" (१.२२) सिद्धान्तसारावलि के इस वचन में यही विषय चर्चित है। यहाँ* ***तनु*** *शब्द से उस उस भुवन के योग्य शरीर का,* ***देव*** *शब्द से इन्द्रियों (करणों) का,* ***भाव*** *शब्द धर्म आदि आठ भावों (भोगों) का और* ***भुवन*** *शब्द से कालाग्नि आदि भुवनों का ग्रहण किया गया है। इन सबकी सहायता से शिव सृष्टि-व्यापार में प्रवृत्त होता है और साधक इन सबकी चिन्ता से मुक्त होकर योगसाधना में लग जाता है।*

अधिकारी साधक का स्वरूप पुनः बताते हैं—

**हे देवि ! उस साधक को निर्मम, करुणा-सम्पन्न, सभी प्राणियों को अभय प्रदान करने वाला तथा सदा योगाभ्यास में तत्पर रहना चाहिये। ऐसा मुमुक्षु साधक कालोत्तर का भजन करे।।५।।**

हे देवि ! ऐसे साधक को निर्मम (ममता से रहित) रहना चाहिये। भोग्य रूप में उपस्थित नाना प्रकार की वस्तुओं के प्रति आग्रहशील रहना ही ममता कहलाती है। इस ग्राहक अध्यवसाय से मुक्त हो जाना साधक के लिये आवश्यक है। उसे दुःखी प्राणियों के ऊपर कृपा रखनी चाहिये, उनकी सहायता करनी चाहिये। उसे सभी प्राणियों को अभय प्रदान करना चाहिये। भय शब्द से आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक नामक त्रिविध दुःखों का ग्रहण किया जाता है। ये दुःख इस तरह के महात्मा के दर्शन एवं स्पर्शन से दूर हो जाते हैं। इसी कारण इसे अभयप्रद कहा जाता है। यह साधक योग के द्वारा प्राप्त सिद्धियों के प्रदर्शन से विरत होकर बिना किसी बाधा के अपने एवं समस्त संसार के प्रकाशक, शुद्ध संवित्स्वरूप में भासमान, सर्वत्र तादात्म्य की अनुभूति कराने वाले योग में आसक्त हो जाय। केवल मोक्ष की आकांक्षा वाला ऐसा व्यक्ति कालोत्तर की उपासना करे। काल का अर्थ यहाँ चित्त की चंचलता है। इस चित्त की चंचलता से ऊपर निर्विकल्प स्थिति में पहुँचने को ही यहाँ **कालोत्तर** कहा गया है। अभिप्राय यह है कि साधक को सब कुछ छोड़कर निर्विकल्प समाधि में प्रतिष्ठित हो जाना चाहिये।।५।।

एवंभूतमुमुक्षोर्मोक्षोपायं ग्रन्थद्वयेन प्रतिपादयितुं तदुपलभ्यफलानि सविस्तरं वक्ष्यति—

**स ब्रह्मा स शिवो विष्णुः स इन्द्रः स षडाननः ।**
**स गुरुः सर्वदेवाश्च स योगी स तपोधनः ।।६।।**
**पण्डितः स महाभागः कृतार्थः परमार्थतः ।**
**चलद्वायुसमं चित्तं ध्रियते येन निश्चलम् ।।७।।**

स ग्रन्थद्वयानन्तरवक्ष्यमाणप्रतिपादितमोक्षोपायसाधक एव ब्रह्मा भवति, ज्ञानोपायप्रवृत्त्या पुण्यापुण्यात्मकोभयकर्मनाशतः प्रवृत्तेश्वरशक्तिप्रेरणया प्रेरितब्रह्मसृष्ट्यन्तर्भूतविरहत्वात् स्वयमेव ब्रह्मेत्यभिप्रायः। स शिवः। अत्र शिवशब्देन रुद्रो विवक्षितः, शिवशब्दस्य ब्रह्मविष्णुपदमध्यपठितत्वाद् रुद्रस्यैव ब्रह्मविष्णुभ्यां साहचर्यसत्त्वाच्च स एव शिवो रुद्रो भवति, रुद्रव्यापारस्तनुकरणादिसंहारः शिवशक्त्युत्तेजितात्मज्ञानशक्त्यैव भवतीत्यर्थः। स एव विष्णुः, भोगाकाङ्क्षाविरहित्वादेव विष्णुकार्यरक्षणव्यापाराव्यतिरिक्त इत्यर्थः। स एवेन्द्रः, देवेन्द्रभोगसदृशदुःखरहितदिव्य-

भोगीत्यर्थः। स एव षडाननः षण्मुखसदृशसिद्धान्तज्ञानसिद्ध इत्यर्थः। स एव गुरुराचार्यः, मोक्षोपायसाधनबोधनाभ्यासफलबन्धविमोचक इत्यर्थः। स एव योगी योगीश्वरः। स एव तपोधनः, तप एव धनं द्रव्यं यस्य स तपोधनः। स एव महाभागः। परमार्थतः यथार्थतः, कृतार्थः कृतः प्राप्तोऽर्थो येन सः, परापरमोक्षभागित्यर्थः। मतान्तरसिद्धवन्नाभिमानिकसिद्ध इत्यर्थः। येन केनचित् पुरुषेण चलद्वायुसमं चलनवायुना समस्तापानादिवायुव्यापारमूलभूतप्राणवायुना समं सदृशं चित्तं मनः, निश्चलं चलनरहितं ध्रियते, स एव पूर्वोक्तब्रह्मादिसकलगुणविशिष्ट इत्यर्थः।।६-७।।

इन सब लक्षणों से सम्पन्न मुमुक्ष साधक के लिये आगे के दो श्लोकों में मोक्ष-प्राप्ति के उपाय के साथ उससे प्राप्त होने वाले फल को भी बताते हैं—

**मनुष्य का यह चित्त (मन) प्रबल झंझावात के समान चंचल है। इसको जो निश्चल बना लेता है, कभी चंचल नहीं होने देता, इस लोक में वही ब्रह्मा, वही शिव, वही विष्णु, वही इन्द्र, वही षडानन (स्कन्द), वही गुरु, वही योगी, वही तपोधन, वही पण्डित, वही महान् ऐश्वर्य सम्पन्न और वास्तविक रूप में कृतार्थ है। उसके शरीर में सभी देवताओं का निवास है।।६-७।।**

यहाँ की चतुर्थ पंक्ति और अगले श्लोकों में बताये गये चित्त की चंचलता के निरोधक एवं मोक्ष-प्राप्ति के उपायों का सहारा लेने वाला साधक स्वयं ही ब्रह्मा बन जाता है। अभिप्राय यह है कि ज्ञान रूपी उपाय का सहारा लेने से ऐसे साधक के पुण्य-पाप रूप उभयविध कर्म नष्ट हो जाते हैं और इस तरह से कर्म के आधार पर प्रवृत्त होने वाली ब्रह्मा की सृष्टि से वह दूर हो जाता है। इस स्थिति में उसके लिये ब्रह्मा की कोई उपयोगिता नहीं रह जाती। वह स्वयं ही ब्रह्मा बन जाता है। वही शिव भी बन जाता है। यहाँ शिव शब्द से रुद्र का ग्रहण किया जाता है। ब्रह्मा और विष्णु के मध्य में पठित होने से और इन दोनों शब्दों के साहचर्य से रुद्र का ही ग्रहण यहाँ आगम को अभिप्रेत है। तनु, करण आदि का संहार करना रुद्र का व्यापार है। शिव की शक्ति से उद्भूत ज्ञानशक्ति के सहारे ही रुद्र यह व्यापार करते हैं, अतः उनको भी यहाँ शिव कह दिया गया है। वही विष्णु भी है, क्योंकि भोग की आकांक्षा से रहित हो जाने से इसके प्रति विष्णु के रक्षण व्यापार की भी कोई उपयोगिता नहीं रह जाती। वही इन्द्र है, क्योंकि वह इन्द्र के समान दुःख से रहित दिव्य आनन्द की स्थिति में पहुँच जाता है। वही षडानन (स्कन्द) है, [८]स्कन्द

---

८. *यहाँ शिवपुत्र षडानन स्कन्द को समस्त सिद्धान्तागमों का ज्ञाता बताया गया है। इतना ही नहीं, काश्मीरागम के प्रसिद्ध ग्रन्थ मालिनीविजयतन्त्र के उपदेष्टा भी तारकासुर का वध करने वाले एवं संसार-सागर में निमग्न जीवों के तारक (उद्धार करने वाले) भगवान् कार्तिकेय (स्कन्द) ही हैं—"जगदर्णवमग्नानां तारकं तारतान्तकम्" (१.२); तथा—कार्तिकेयात् समासाद्य ज्ञानामृतमिदं महत्" (२३.४३)।*

के समान समस्त सिद्धान्तशास्त्रों का ज्ञाता बन जाता है। वही आचार्य है, क्योंकि वह मोक्ष के उपायों और साधनों का बोध कराता है, विविध उपायों के अभ्यास से क्या फल मिलता है, इसको बताता है और जीवों को संसार के बन्धन से मुक्त करता है। वही योगीश्वर है और वही तपोधन है, अर्थात् केवल तप को ही अपना धन मानता है। वही महान् भाग्यशाली है। वास्तव में यहाँ वही कृतार्थ है, अर्थात् पर और अपर मोक्ष को वह इसी जन्म में यहीं प्राप्त कर लेता है। अभिप्राय यह है कि [१]मतान्तर में प्रतिपादित सिद्धों की तरह वह केवल आभिमानिक मुक्ति नहीं पाता, किन्तु वास्तव में मुक्त हो जाता है। जिस किसी पुरुष ने समस्त अपान आदि वायुओं के व्यापारों के मूलकारण प्राण वायु के साथ उसी तरह के चंचल चित्त को भी चलनरहित बना लिया है, वही ऊपर बताये गये ब्रह्मा आदि के समस्त गुणों से सम्पन्न हो जाता है।।६-७।।

पूर्वोक्तश्लोकद्वयेन उपायसाधकस्य विशिष्टतामुक्त्वा तदुपायसाधनविशिष्टता वक्ष्यमाणग्रन्थद्वयेन कथ्यते—

**स उपायो विमोक्षस्य सदुपात्तगुणस्तु सः ।**
**सा प्रज्ञा तदिह स्थैर्यं तत्पुण्यं व्यवसायिनाम् ।।८।।**

**तदेव तीर्थं दानं च स तपश्च न संशयः ।**
**येनोपायेन बध्येत वायुभिश्चलनं मनः ।।९।।**

स एव विमोक्षस्य विशिष्टनिःश्रेयसस्य उपायः। सः सदुपात्तगुणः सद्भिः स्वीकार्यगुण इत्यर्थः। सा प्रज्ञा सैव त्रिकालार्थनिश्चयबुद्धिः, तत् तदेव, इह अत्र, स्थैर्यं स्थिरत्वम्, तदेव व्यवसायिनां सत्कर्मानुष्ठानवतां पुण्यं तदेव तीर्थं तदेव दानं सत्पात्रप्रतिपादितधनम्, स एव तपः, न च संशयः सन्देहो नास्ति। येन केनचिदुपायेन वायुभिः प्राणादिवायुभिः, चलनं बाह्यविषयग्रहणार्थं बाह्यकरणेषु

---

१. *जैन मत में सिद्धशिला पर असंख्य सिद्धों की अव्याहत स्थिति मानी गई है। संभवतः उसी मत का यहाँ उल्लेख हुआ है। शैव सिद्धान्त के ग्रन्थ तत्त्वप्रकाश में मुक्तात्मा के रूप में सिद्ध का स्वरूप इस प्रकार बताया गया है—*

*मुक्तात्मानोऽपि शिवाः किन्त्वेते यत्प्रसादतो मुक्ताः ।*
*सोऽनादिमुक्त एको विज्ञेयः पञ्चमन्त्रतनुः ।।६।।*

*यहाँ शिव की अपेक्षा मुक्तात्मा की भिन्नता को मानते हुए भी उनको मुक्त ही माना गया है। शिव और मुक्त के इस स्वरूप को अवधूतसिद्ध ने अधिक स्पष्ट रूप से प्रस्तुत किया है— "परमशिवः सिद्धान् प्रत्युपरताधिकारोऽप्यन्येष्वनुपरताधिकारः। सिद्धः पुनरेकान्तेन सर्वत एवोपरताधिकार इति भेदः" (पृ. २८१)। अवधूतसिद्ध के व्यासाक्षिणी नामक ग्रन्थ का यह वचन परमोक्षनिरासकारिका की रामकण्ठ-कृत वृत्ति में उद्धृत है।*

तत्तद्विषयसंस्कारवशादन्तरङ्गचञ्चलभूतं मनः चेतः, बध्येत बद्धुं शक्येत। स एवोपायः पूर्वोक्तगुणविशिष्ट इत्यर्थः।।८-९।।

ऊपर के दो श्लोकों में उपायों के साधक पुरुष की विशिष्टता को बताकर अब आगे के दो श्लोकों में साधन की विशिष्टता को बताते हैं—

**चित्त को स्थिर कर लेना ही मोक्ष का मुख्य उपाय है, वही सज्जनों के द्वारा स्वीकृत सभी सद्गुणों का खजाना है, सही प्रज्ञा का उन्मेष उसीसे होता है, उसीमें स्थैर्य का निवास रहता है, सत्कर्मों का अनुष्ठान करने वालों का पुण्य-स्थल वही है, वही तीर्थ, दान और तप की मूर्ति है, इसमें किसी प्रकार का संशय नहीं रहना चाहिये। मोक्ष का वास्तविक उपाय वही कहा जायगा, जिससे प्राण आदि वायुओं के साथ मनुष्य का चंचल मन भी बाँधा जा सके।।८-९।।**

विशिष्ट निःश्रेयस की प्राप्ति का वही उपाय है, वही सज्जनों के द्वारा स्वीकार्य गुण है, त्रिकाल के पदार्थों का साक्षात्कार करानेवाली बुद्धि उसीसे प्राप्त होती है, वही वास्तविक स्थिरता है, सत्कर्म का अनुष्ठान करने वालों का पुण्य वही है, तीर्थ भी वही है, सत्पात्र को दिया गया दान वही है और वही वास्तविक तप है, इसमें किसी को भी कोई संशय नहीं रहना चाहिये। जिस किसी भी उपाय से प्राण आदि पवनों की सहायता से, बाह्य विषयों के ग्रहण के लिये बाह्य करणों की सहायता से, अपने-अपने विषयों के संस्कार के कारण जब चित्त भीतर से चंचलता का अनुभव कर रहा हो, उस समय उसकी चंचलता को जिस प्रकार से भी रोका जा सके, वही उपाय ऊपर वर्णित सभी गुणों से सम्पन्न होगा, यही इन श्लोकों का तात्पर्य है।।८-९।।

अस्योपायस्यानङ्गीकाराङ्गीकाराभ्यां बन्धमोक्षहेतुत्वान्मुमुक्षुरात्मा अमुमेवोपायं साधयितुमीष्ट इत्याह—

**चित्ते चलति संसारो निश्चले मोक्ष एव तु।**
**तस्माच्चित्तं स्थिरं कुर्यात् प्रज्ञया परया बुधः।।१०।।**

चित्ते मनसि, चलति चञ्चले सति, संसारः सुखदुःखमोहस्वरूपः संसारो भवति। निश्चले मनसि वैखर्यादिचतुर्विधशब्दव्यापारोपरतौ निश्चलीभूते, मोक्ष एव निर्वाणमेव, तस्माद् मनोनिश्चलताऽभावे मोक्षाभावात्, बुधो विवेकी पुरुषः, परया सकललोकव्यवहारानध्यासितत्वाल्लोकोत्तरीभूतया प्रज्ञया त्रिकालविषयबुद्ध्या, चित्तं मनः स्थिरं स्थैर्ययुक्तं कुर्याद् विषयवति शून्यं कुर्यादित्यर्थः।।१०।।

इस उपाय को अस्वीकार करने से बन्ध तथा स्वीकार करने से मोक्ष की प्राप्ति होती है, अतः मोक्ष की इच्छा वाले जीवात्मा को इसी उपाय का आश्रय लेना चाहिये, इसी विषय को अब बताया जा रहा है—

**चित्त के चंचल रहने से संसार और स्थिर हो जाने पर मोक्ष की प्राप्ति होती है। अतः बुद्धिमान् व्यक्ति को चाहिये कि वह अपनी श्रेष्ठ मति के सहारे चित्त को स्थिर करने का प्रयत्न करे।।१०।।**

मन के चंचल रहते व्यक्ति को इस संसार में सुख, दुःख और मोह के जंजाल में पड़ा रहना पड़ता है। मन के निश्चल हो जाने पर, अर्थात् वैखरी आदि चतुर्विध वाणियों के शब्द-व्यापार से विरत होकर जब वह शान्त हो जाता है, तो उसे अवश्य ही निर्वाण की प्राप्ति होती है। मन के स्थिर हुए बिना मोक्ष हो नहीं सकता, अतः विवेकी पुरुष को चाहिये कि वह समस्त लोक-व्यवहार से दूर अपनी लोकोत्तर, तीनों कालों का साक्षात्कार करने में समर्थ बुद्धि की सहायता से मन को स्थिर करने का प्रयत्न करे, अर्थात् विषयों के प्रति उसके आकर्षण को पूरी तरह से मिटा दे।।१०।।

मनोनैश्चल्योत्तरकालप्रकाशितपरतत्त्वासक्त एव विवेकीत्युच्यते—

**ऐकान्तिकं सुखं यत्र तथैवात्यन्तिकं भवेत्।**
**निष्कर्मणि परे तत्त्वे को न रज्येत पण्डितः।।११।।**

यत्र यस्मिन् ऐकान्तिकं विषयसुखसदृशक्षणभङ्गुरस्याभावतः स्थिरभूतं सुखं भवेत्, तथैवात्यन्तिकं स्वसमानभूतस्वविशिष्टरूपसुखाभावत एव लोकोत्तरं भवेत्। एवं प्रकारेण विद्यमाने निष्कर्मणि ध्यानधारणादिकर्मरहिते, परे नादबिन्दुकलाद्यतीते, तत्त्वे शिवपदे, कः को वा पण्डितः, न रज्येत आसक्तो न भवति, आसक्त एवेत्यर्थः।।११।।

मन की स्थिरता के बाद प्रकाशित होने वाले परतत्त्व के प्रति जो आसक्त हो जाता है, वही विवेकी कहलाता है—

**चित्त के परतत्त्व के प्रति आसक्त हो जाने पर साधक को ऐकान्तिक और आत्यन्तिक सुख की प्राप्ति हो जाती है। इस परतत्त्व का साक्षात्कार हो जाने पर कुछ भी करना शेष नहीं रहता। इस नैष्कर्म्य स्थिति के प्रति कौन समझदार व्यक्ति अनुरक्त नहीं होगा।।११।।**

विषयों के अनुभव से उत्पन्न क्षणिक सुख के सदृश जो क्षणभंगुर नहीं होता, उसको ऐकान्तिक सुख कहते हैं और एक बार अनुभव का विषय हो जाने पर जो बाद में कभी नष्ट नहीं होता, वह आत्यन्तिक सुख है। इस परतत्त्व का साक्षात्कार करने के बाद नैष्कर्म्य

**मैं अनादि विज्ञान से सम्पन्न, अजन्मा, पुराण-पुरुष हूँ। हृदय स्थित गुहा में मेरा निवास है। मैं निष्कल, निष्प्रपंच, निरंजन, निरुपम, निरीश, अदृश्य, अग्राह्य और अचिन्त्य स्वरूप वाला हूँ।।५९।।**

अनादि विज्ञान का अर्थ यह है कि मेरा विज्ञान अनादि काल से चला आ रहा है, इसकी अभिव्यक्ति तत्त्व, तात्त्विक आदि व्यंजक धर्मों की अपेक्षा किये बिना निरन्तर उद्‌बुद्ध रहती है, यह दूसरे की अपेक्षा रखे बिना अनादि काल से चला आ रहा है और यह चराचरात्मक अनन्त समस्त विश्व का साक्षी होने से, चिच्छक्ति से सम्पन्न होने से अपनी अनन्य विशेषता से सम्पन्न है। अज का अभिप्राय यह है कि मैं अपने द्वारा अथवा किसी अन्य के द्वारा संपादित कृत्यपंचक के अन्तर्भूत नहीं हूँ। मैं नित्य एवं अनादि पुराण तत्त्व हूँ। "बिन्दुमध्यगतं सूक्ष्मं सुषिरज्योतिरूपकम्। दृष्टान्तं सर्वभूतानां सुशान्तवद्दीपकम्।।" इस वचन के अनुसार मैं गुहाशय हूँ, अर्थात् अधिष्ठेय बिन्दुनामक गुहा में अपना आवास बना कर बैठा हुआ हूँ। मैं निष्कल हूँ, शान्त्यतीत आदि कलाओं की उपाधि से रहित हूँ। मैं अप्रपंच हूँ, बिन्दु, माया आदि से उत्पन्न अनन्त रूपों वाले तत्त्व, तात्त्विक आदि के प्रपंचों से लेशमात्र भी लिप्त नहीं हूँ, इनसे पूरी तरह से दूर हूँ। निरंजन, अर्थात् अनादिकालीन अविद्या के दोषों से रहित हूँ। अप्रतिम हूँ, मेरी उपमा किसी से नहीं दी जा सकती। "साधक योगी अपनी गगन से या बिन्दु से तुलना कर इन दोनों को समरस कर दे। यह अमनस्का कला, अर्थात् उन्मनी स्थिति कहलाती है" यहाँ आकर आकाश और बिन्दु की समान ही स्थिति हो जाती है। मैं निरीश हूँ, अर्थात् ईश्वर के द्वारा किये जाने वाले [43]प्रवृत्त, उद्युक्त और शक्त नामक त्रिविध व्यापारों से मैं ऊपर उठ गया हूँ। अदृश्य हूँ, विषय के रूप में दिखाई नहीं पड़ता। मैं इन्द्रिय आदि के द्वारा अग्राह्य हूँ। शास्त्र में बताया गया है—"यह सर्वत्र विद्यमान प्रभु ईश्वर चक्षु आदि बाह्य इन्द्रियों के द्वारा अथवा अन्तःकरण के द्वारा भी ग्रहण करने के अयोग्य है। वह तो अपनी आत्मा से अपने भीतर ही देखा जा सकता"। इसी तरह से मैं अचिन्त्य रूप वाला हूँ। शास्त्र में बताया गया है—"यह परम तत्त्व सभी भावों से अतीत है, अचिन्त्य है, सभी गुणों से शून्य है। यही सब कुछ बनाने वाला है, सर्वत्र विद्यमान है, यही सब कुछ स्थावर-जंगमात्मक जगत् है, यही सनातन पुरुष है"। इस वचन के अनुसार मैं सभी प्रकार की भावनाओं से भी अतीत हूँ।।५९।।

---

*४३. पति (भगवान् शिव) की शक्त, उद्युक्त और प्रवृत्त नामक तीन अवस्थाओं का; निष्कल, सकल और सकलनिष्कल; ईश, सदाशिव, शान्त; एवं लय, भोग और अधिकार नामक त्रिविध स्थितियों का परिचय लुप्ता. उपो. (पृ. १३०) से प्राप्त किया जा सकता है।*

**सनातनं ब्रह्म निरन्तरं यत्**
**पदे पदे सोऽहमिति प्रपश्येत् ।**
**यो भावतस्तिष्ठति निष्प्रकम्पः**
**स ब्रह्मभूतोऽमृततामुपैति ।।६०।।**

सनातनं नाशशून्यं निरन्तरं व्यापकं यद् ब्रह्म स एवाहमिति पदे पदे सकल-निश्चये प्रपश्येत् विलोकयेत्, यः कश्चिद् भावतः शिवोऽहंभावनाभावतः निष्प्रकम्पः "विरजं विमलं शान्तं प्रपञ्चातीतगोचरम्। निष्कम्पं करणातीतं सर्वज्ञं सर्वतोमुखम्।।" इत्युक्तग्रन्थानुसारतो निश्चलीभूत्वा तिष्ठति अवस्थितो भवेत्, ब्रह्मभूतः ब्रह्मसदृशः, सोऽमृततां मुक्तत्वम् उपैति प्राप्नोति ।।६०।।

**इस सनातन ब्रह्म को जो योगी निरन्तर पग पग पर मैं ही वह हूँ, इस तरह से देखता रहता है और इसी भाव में जो निश्चल रूप में स्थिर रहता है, वह योगी ब्रह्मस्वरूप हो अमृतपदवी को प्राप्त कर लेता है।।६०।।**

सनातन का अर्थ है नाशशून्य, निरन्तर का अर्थ है व्यापक। ब्रह्म के इस तरह के स्वरूप को जो अपना ही मानता है, चिलते-फिरते, सोते-जागते सभी स्थितियों में जो इस निश्चय से च्युत नहीं होता, पूरी तरह से इस तत्त्व का ही अवलोकन करता रहता है और जो इस 'शिवोऽहंभावना' से कभी विचलित नहीं होता, शास्त्रवचन के अनुसार जो "विरज, विमल, शान्त, प्रपंच से अतीत, निष्कम्प, करणातीत, सर्वज्ञ और सर्वतोमुख परमशिव के ध्यान में अविचल भाव से स्थित रहता है", वह ब्रह्मस्वरूप होकर शिव-सादृश्य रूप अमृतपदवी को प्राप्त कर लेता है, मुक्त हो जाता है।।६०।।

एवंप्रकारेण परमेश्वरपरसायुज्यसाधनभूतं ज्ञानस्वरूपं देव्या निरूप्य तदनन्तरमुद्देशानुसारतस्तस्या ज्ञानानुसारीभूतमाचारं निरूपयितुं प्रतिजानीते—

**ज्ञानमेवं वरारोहे कथितं मोक्षसिद्धये ।**
**आचारं कथ्यमानं तु साम्प्रतं शृणु तं मया ।।६१।।**

हे वरारोहे ! इत्यवबोधने, एवमेतत्प्रकारम्, मोक्षसिद्धये मुक्तेः प्राप्तये, ज्ञानमुक्तं कथितम्। मया कथ्यमानं वक्ष्यमाणं तं प्रकृतपूर्वप्रतिपादितज्ञानोचितम् आचारं साम्प्रतं शृणु। पूर्वसमर्थितज्ञानपूर्वं वक्ष्यमाणाचाररूपोभयसाधनसंमेलनेन परमनिःश्रेयससिद्धिर्भवेदित्यर्थः।।६१।।

इस तरह से परमेश्वर के परम सायुज्य के साधनभूत ज्ञान का स्वरूप बताने के बाद भगवान् शिव देवी को प्रथमतः उद्दिष्ट ज्ञान के अनुरूप आचार का भी स्वरूप बताने की प्रतिज्ञा करते हैं—

**हे वरारोहे ! मोक्ष की प्राप्ति के साधन ज्ञान का इस तरह से मैंने तुमको उपदेश किया। अब मैं आचार का उपदेश कर रहा हूँ। उसे तुम सावधानी से सुनो।।६१।।**

वरारोहे, यह संबोधन है। हे देवि ! इस तरह से मुक्ति की प्राप्ति के लिये आवश्यक ज्ञान को मैंने तुमको सुनाया है। अभी कहे गये ज्ञान के अनुरूप शिवयोगी का आचरण कैसा हो, अब मेरे द्वारा कहे जाने वाले उस आचार को सावधानी से सुनो। पूर्व वर्णित ज्ञान के साथ अभी कहे जाने वाले आचार को, अर्थात् ज्ञान और आचार—इन दोनों को एक साथ मिलाने से ही, दोनों का साथ-साथ अभ्यास करने से ही परम निःश्रेयस की प्राप्ति हो सकती है।।६१।।

पूर्वोक्तज्ञानयुक्तजीवन्मुक्तस्य त्याज्ययोग्यपूर्वक्रिया न स्नानं न जप इत्युक्त-ग्रन्थाद्यात्मारामो भवेद्योगीत्युक्तग्रन्थान्तं समर्थयति—

**न स्नानं न जपः पूजा होमो नैव च साधनम्।**
**अग्निकार्यादिकार्यं च नैतस्यास्ति महेश्वरि ।।६२।।**

स्नानं वारुणादिस्नानं च नास्ति, जपो गायत्र्यादिजपो न, पूजा "शैवं च वैष्णवं चापि स्कान्दं वैनायकं तथा। शाक्तिकं च" इत्युक्तपञ्चविधपूजा च न, होमो ज्योतिष्टोमादियज्ञो न, साधनं फलसाधनं न, अग्निकार्यादिकार्यं च अग्निपूर्वकार्यं च न, "नाभ्यन्तरस्थितं वह्निसदृशं विस्फुलिङ्गवत्। निर्गम्य पावके बाह्ये नीलबिम्बाकृतिं स्मरेत्।।" इत्युक्ताग्निस्मरणपूर्वाग्निकार्यं च एतस्य जीवन्मुक्तस्य नास्ति।।६२।।

पूर्व वर्णित ज्ञान से सम्पन्न जीवन्मुक्त शिवयोगी के लिये छोड़ने लायक क्रियाओं का उपदेश भगवान् शिव "न स्नानं न" (श्लो. ६२) से लेकर "आत्मारामो भवेत्" (श्लो. ७४) पर्यन्त १३ श्लोकों में कर रहे हैं—

**स्नान, जप, पूजा, होम और अपनी इच्छा की पूर्ति के किये जाने वाले साधनों की, इसी तरह से देवपूजन, पितृतर्पण, तीर्थयात्रा और व्रत का आचरण—इन सबकी शिवयोगी के लिये कोई उपयोगिता नहीं है।।६२।।**

**स्नान** शब्द से वारुण [४४]आदि स्नान गृहीत हैं। शिवयोगी के लिये इनकी कोई उपयोगिता नहीं है। गायत्री आदि मन्त्रों के जप की भी उसको कोई जरूरत नहीं है।

---

*४४. छः, सात अथवा आठ प्रकार के स्नानों का वर्णन कूर्मपुराण (२.१८.१२-१७), मृगेन्द्रागम (क्रिया. २.२), कर्मकाण्डक्रमावलि (पृ. १-४), सिद्धान्तसारावलि (पृ. ११०-११२) आदि ग्रन्थों में मिलता है। इनके नाम ये हैं— वारुण, आग्नेय, भौम, वायव्य, दिव्य, ब्राह्म, गौरव और यौगिक (मानस)।*

**पूजा** शब्द से शैव, वैष्णव, स्कान्द[४५], वैनायक और शाक्त नामक सम्प्रदायों की पंचविध पूजा गृहीत होती है। उसकी भी कोई उपयोगिता नहीं है। ज्योतिष्टोम आदि यज्ञों की और विभिन्न फलों की प्राप्ति के लिये किये जाने वाले नाना प्रकार के साधनों की, आन्तर अग्नि की सहायता से किये जाने वाले आभ्यन्तर यजन की भी शिवयोगी को कोई अपेक्षा नहीं है। "नाभि के भीतर विद्यमान, अग्नि के स्फुलिंग के समान प्रज्वलित [४६]अग्नि की नील बिम्बसदृश आकृति का ध्यान कर उसे बाह्य अग्नि में प्रतिष्ठित करे" इस वचन के अनुसार नाभिस्थित वह्नि का स्मरण कर उसे बाह्य अग्नि में प्रतिष्ठित कर उसकी सहायता से अग्निकार्य का सम्पादन करने की भी उसे कोई आवश्यक नहीं है, क्योंकि वह तो इन सब लौकिक व्यवहारों से ऊपर उठ कर जीवन्मुक्त दशा में पहुँच गया है।।६२।।

**नियमोऽपि न तस्यास्ति क्षेत्रपीठे च सेवनम्।**
**नार्चनं पितृकार्यादि तीर्थयात्रा व्रतानि च।।६३।।**

तस्य जीवन्मुक्तस्य नियमोऽपि "शौचं तूष्णीं तपश्चैव जप: प्रणतिरेव च। इति पञ्चप्रभेद:" इत्युक्तग्रन्थविवृतनियमश्च नास्ति, क्षेत्रपीठे "पौरुषे चार्षके चैव बाणे दैविकसम्भवे। शतवृद्ध: सपर्याया: शिवक्षेत्रमिदं भवेत्।।" इत्युक्तक्षेत्रपीठे च, सेवनं च नास्ति, पितृकार्यादि पितृकार्यपूर्वार्चनम्, तीर्थयात्रा व्रतानि च "तप: संतोषमास्तिक्यं दानमीश्वरपूजनम्। सिद्धान्तश्रवणं लज्जा मतिर्जाप्यं व्रतं दश।।" इत्युक्तव्रतानि च न सन्ति।।६३।।

**उसके लिये किसी नियम के पालन की और क्षेत्र एवं पीठ के सेवन की भी कोई अपेक्षा नहीं है। पूजन, पितृकार्य, तीर्थयात्रा और व्रताराधन भी उसके लिये अपेक्षित नहीं है।।६३।।**

जीवन्मुक्त शिवयोगी के लिये शौच, मौन, तप, जप और नमस्कार नामक शास्त्रनिर्दिष्ट [४७]पाँच प्रकार के नियमों के पालन की कोई आवश्यकता नहीं है। श्रेष्ठ पुरुषों के द्वारा, ऋषियों के द्वारा स्थापित लिंगों के साथ बाणलिंग एवं स्वयं अपने आप प्रकट हुए स्वयंभू लिंग जिन स्थलों पर विद्यमान हों, उन स्थलों को **क्षेत्रपीठ** कहा जाता है। इस [४८]**शिवक्षेत्र** में की गई पूजा का फल सौ गुना बढ जाता है। किन्तु उस शिवयोगी

---

*४५. षट्शाम्भव मत में स्कान्द सम्प्रदाय भी समाविष्ट है। ऊपर की १७ संख्या की टिप्पणी देखिये।*

*४६. शैवागमों में इसे शिवाग्नि नाम दिया गया है। शिवपुराण की प्रथम विद्येश्वर संहिता (१८.६२-६९) में इसका स्वरूप वर्णित है।*

*४७. ये नियम पातंजल योग में निर्दिष्ट पाँच नियमों से कुछ भिन्न प्रकार के हैं।*

*४८. "क्षपणात् सर्वपापानां त्राणात् सर्वस्य पार्वति।। रुद्रशक्तिसमावेशस्तत्क्षेत्रम्" (श्लो. १४७) विज्ञानभैरव के इस वचन में क्षेत्र पद की यह व्युत्पत्ति दी गई है।*

के लिये इसकी भी कोई अपेक्षा नहीं रह जाती। पितरों के श्राद्ध, पूजन आदि की, तीर्थयात्रा की और व्रतपालन की भी उसे आवश्यकता नहीं रहती। शास्त्रों में तप, संतोष, आस्तिक्य, दान, ईश्वरपूजन, सिद्धान्तश्रवण, लज्जा, मति और जप नामक [४९]**दस नियमों** के पालन का विधान मिलता है। शिवयोगी के लिये ये भी आवश्यक नहीं हैं।।६३।।

**धर्माधर्मफलं नास्ति न तिथिलौकिकक्रिया ।**
**सन्त्यजेत् सर्वकर्माणि लोकाचारं च सर्वशः ।।६४।।**

धर्माधर्मफलं पुण्यपापयो: फलं सुखदु:खं नास्ति, लौकिकक्रिया लोकधर्मक्रिया (न) तिथिर्नास्ति। सर्वकर्माणि समस्तयोगान् लोकाचारं च लोकानां जनानामाचारं सन्ध्यावन्दनाद्याचारं च सर्वश: सर्वत्र सन्त्यजेत् सम्यक् परित्यजेत्।।६४।।

**उसके द्वारा आचरित धर्म अथवा अधर्म से उसे किसी फल की प्राप्ति नहीं होती। लौकिक व्यवहार के लिये उसे तिथि आदि का सहारा नहीं लेना पड़ता। ऐसा शिवयोगी सब प्रकार के अनुष्ठानों का और लोकाचार का भी सर्वथा परित्याग कर दे।।६४।।**

शिवयोगी के द्वारा आचरित धर्माधर्म, पुण्य-पाप का फल सुख-दु:ख के रूप में प्रतिफलित नहीं होता। लोक-व्यवहार को सम्पन्न करने के लिये उसे तिथि, वार आदि का सहारा लेने की भी कोई अपेक्षा नहीं है। समस्त कार्यों को और समस्त लोकाचारों को भी इसे छोड़ देना चाहिये। सन्ध्यावन्दन जैसे लौकिक आचारों के अनुष्ठान की उसे किसी प्रकार की भी अपेक्षा नहीं रह जाती।।६४।।

**समयाचारनि:शेषान् कृत्यजातं तु बन्धनम् ।**
**संकल्पं च विकल्पं च ये चान्ये कुलधार्मिका: ।।६५।।**

समयाचारनि:शेषान् समयात् समयदीक्षाया अनन्तरं भाविन आचारान् "मद्भक्तजनवात्सल्यं पूजायां चानुमोदनम्। स्वयमभ्यर्चनं भक्त्या ममार्थे चाङ्गचेष्टनम्।। मत्कथाश्रवणे भक्ति: स्वरनेत्राङ्गविक्रिया। ममानुस्मरणं नित्यं मम कैतववर्जितम्।। एतदष्टविधम्" इत्युक्तपूर्वोत्तररूपान् आचारान् नि:शेषान् शेषरहितान्, कृत्यजातं

---

*४९. यहाँ नौ ही नियम परिगणित हैं। वैखानस, पाशुपत आदि मतों एवं पुराणों में भी दस नियमों की नामावली मिलती है। तदनुसार श्रद्धा अथवा होम का यहाँ समावेश करने पर यह संख्या पूरी हो जाती है। नारदपुराण में यमों की संख्या सात और नियमों की छ: बताई गई है (१.३३.७५,८७)। लिंगपुराण (१.८) में यमों की संख्या तो पाँच ही है, किन्तु नियम दस हैं। देवीभागवत (७.३५.६-८) में यम और नियम दोनों की संख्या दस-दस है। श्रीमद्भागवत (११.१९.३३-३५) में इनकी संख्या बारह-बारह दी गई है।*

कारयितुं योग्यं पूर्वक्रियाजातं तु बन्धनम्। संकल्पं च इच्छारूपं मन:संकल्पं च विकल्पं च पूर्वावस्थाजातिधर्मादिज्ञानं च, बन्धनमित्याहार्यत्वाद् बन्धनम्। ये कुलधार्मिका आत्मीयाभिमानितकुलाचारा अन्ये च, तान् सर्वान् बन्धनं संसारकारणं संत्यजेत्।।६५।।

**समस्त समयाचारों को तथा अन्य सभी कृत्यों को, समस्त संकल्प-विकल्पों को तथा अन्य भी जो कुल आदि के धर्म हैं, उन सबको बन्धन-स्वरूप मानना चाहिये।।६५।।**

समय दीक्षा के बाद गुरु के द्वारा उपदिष्ट समस्त नियमों को, जिनमें—१. मेरे भक्तजनों के प्रति स्नेह, २. उनके द्वारा की गई पूजा का अनुमोदन, ३. स्वयं भक्तिपूर्वक पूजा करना, ४. मेरे लिये ही समस्त चेष्टाएँ करना, ५. मेरी कथाओं को सुनने में रुचि रखना, ६. वाणी, नेत्र [५०]आदि अंगों की विभिन्न चेष्टाएँ, ७. सदा मेरा स्मरण करना और ८. मेरे प्रति कपट व्यवहार का परित्याग—ये आठ नियम भी परिगणित हैं। इसी तरह के अन्य भी नियमों का गुरु उपदेश करते हैं। अन्य भी अनेक कृत्यों का शास्त्रों में उपदेश विहित है। इन सबको बन्धन मानना चाहिये। इसी तरह इच्छारूप मन का संकल्प तथा अपनी पूर्व जाति, धर्म, स्थिति आदि के विषय में नाना प्रकार के विकल्प भी बन्धन के कारण हैं। अपनी जाति, कुल आदि के अभिमान के साथ जुड़े हुए कुलाचार और अन्य विधि-विधान भी संसार के बन्धन को दृढ करने वाले हैं, ऐसा अच्छी तरह से समझ लेना चाहिये।।६५।।

**सिद्धीश्च विविधाकाराः पातालादि रसायनम् ।**
**प्रत्यक्षेणापि लभ्येरन् नैव गृह्णीत साधकः ।।६६।।**
**सर्वे ते पशुबन्धाः स्युरधोमार्गप्रदायकाः ।**
**एतैर्नास्ति परा मुक्तिश्चिद्रूपं व्यापकं विना ।।६७।।**

अधोमार्गप्रदायका: पुनरावृत्तिपरप्रेर्यत्वादिरूपभूताधोमार्गप्रदायका अधोमार्ग-प्रदातार एते पूर्वोक्ता: सर्वे समस्ता: कृत्यानि पशुबन्धा: पशुविषयसादृश्यरूपदोषा(ष)-जनितज्ञानमात्रनिवर्त्यशुक्तिकारजतरज्जुसर्पादिविपर्ययजनकमूलभ्रान्तिव्यतिरिक्तपीत-शङ्खद्विचन्द्रादिविपर्ययज्ञानमूलचक्षुर्वैद्यचिकित्सारूपक्रियानिवर्तककाचकामलपटलादिनेत्र-दोषवद् दीक्षारूपशिवानुग्रहात्मिकया निवर्त्यभूता सकलमायाजननमूलभूतानेकात्मावार-

---

*५०. भक्तजनों में वाणी का विकार स्वरभंग (वाणी का लड़खड़ाना) के, नेत्र का विकार अश्रुपात के और शरीर का विकार रोमांच के कारण प्रतीत होता है।*

कानेकशक्तिसमवेतानाद्यविद्यापरपर्यायश्रुतपशुत्ववासनया समवेतपशुवर्गाणां बन्धाः स्युर्भवेयुः, व्यापकं सर्वत्रावस्थितं चिद्रूपं चैतन्यं विना तस्याभावे, एतैः पूर्वोक्तैः परा सर्वातीता मुक्तिर्मोक्षो नास्ति।।६६-६७।।

**पाताल-गमन, रस-रसायन आदि नाना प्रकार की सिद्धियाँ प्रत्यक्ष उपलब्ध हो रही हों, तो भी साधक को इन्हें कभी स्वीकार नहीं करना चाहिये। ये सब सिद्धियाँ मनुष्य को पाशव भाव में ही बाँधे रहती हैं और उसे अधोमार्ग में गिरा देती हैं। इनसे साधक को कभी परम मुक्ति नहीं मिल सकती। उसकी प्राप्ति तो व्यापक चिद्रूप का साक्षात्कार होने पर ही होती है।।६६-६७।।**

ये सारी सिद्धियाँ मनुष्य को अधोमार्ग में ढकेल देती हैं। पुनरावृत्ति और दूसरे क्षुद्र लोगों से प्रेरणा प्राप्त करना जैसे अधोमार्ग की ओर उसे खींच ले जाती हैं, अतः इस तरह के सभी कृत्य साधक को पशुओं की-सी बन्धन की स्थिति में पहुँचा देते हैं। अज्ञानी जीवों के समान ही सिद्धि का लोभी साधक अनेक दोषों से घिर जाता है। शुक्ति में रजत का भ्रम, रज्जु में सर्प का भ्रम जैसे वस्तुओं के सही ज्ञान से निवृत्त हो जाता है, किन्तु विपर्यय ज्ञान से जनित इस प्रकार की भ्रान्ति से भिन्न पीतशंख, द्विचन्द्र आदि की जो विपरीत प्रतीति होती है, उसकी निवृत्ति तो आँख के चिकित्सक के द्वारा शल्यक्रिया करने पर ही होती है। इसी तरह से सिद्धियों के जाल में फँसे हुए साधक का भी केवल ज्ञानमात्र से उद्धार नहीं होपाता, उसके लिये तो शिव के अनुग्रह से प्राप्त होने वाला दीक्षारूपी व्यापार ही उसके पाशव बन्धन को काट सकता है। अन्यथा समस्त मायीय अज्ञान के मूलकारण, अनेक आत्माओं पर एक साथ अज्ञान का आवरण फैला देने वाले, अनेक शक्तियों से सम्पन्न अनादि काल से चले आ रहे अविद्या (अज्ञान) नामक मल के कारण वह पशुत्व की वासना से घिर कर अन्य पशुओं के समान ही पुनः बन्धन में पड़ सकता है। उसे समझ लेना चाहिये कि इन क्षुद्र सिद्धियों से कुछ नहीं मिलने वाला है। उस सर्वत्र व्यापक शुद्ध चैतन्य स्वरूप को जाने बिना सर्वोत्तम सिद्धि मोक्ष की प्राप्ति कभी नहीं हो सकती।।६६-६७।।

**येन केन विशेषेण सर्वावस्थोऽपि योगधृक्।**
**क्षेत्रपीठे च सन्देहाद् वर्जयेद्यदि कौतुकम्।।६८।।**

पूर्वोक्तयोगाद् जीवन्मुक्तो येन केन विशेषेण सर्वावस्थोऽपि समस्तावस्थोऽपि क्षेत्रपीठे च कौतुकम् अभिलाषं यदि संदेहाद् विवर्जयेत् त्यजेत्।।६८।।

**सभी स्थितियों में समाधि की सी अवस्था में रहनेवाला शिवयोगी जिस किसी भी उपाय से अपने समस्त सन्देहों को दूर कर ले और विविध क्षेत्रपीठों की यात्रा के कौतुक को भी मिटा ले।।६८।।**

पूर्व प्रदर्शित योगविधि से जीवन्मुक्त अवस्था में पहुँचा हुआ योगी जिस किसी भी उपाय से सभी तरह की परिस्थितियों में यह समझ कर कि ये सब बन्धन के ही कारण हो सकते हैं, ये मुझे कहीं अधोगति की ओर न ले जाँय, ऐसा विचार करते हुए [५१]**क्षेत्र-पीठ** आदि के समस्त कौतुकों से, वहाँ दिखाई पड़ने वाली नाना प्रकार की सिद्धियों के जाल से अपने को दूर कर ले।।६८।।

**कृमिकीटपतङ्गांश्च तथा देवि वनस्पतीन्।**
**न नाशयेद् बुधो जीवान् परमार्थमतिर्यतः ।।६९।।**

हे देवि! तव बोधने कृमिकीटपतङ्गान् स्वेदजान् कृमीन् कृमिकीटपतङ्गाख्य-प्राणिभेदांश्च तथा तद्वत् जीवान् आश्वासितान् वनस्पतीन् उद्भिदस्तृणगुल्मलतादीन्, बुधः चराचराणामुत्पत्तिस्थितिज्ञानी न नाशयेत् न हन्यात्, परमार्थमतिः "आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्" इति परमार्थबुद्धिमत्त्वात्।।६९।।

**हे देवि ! कृमि, कीट, पतंग तथा वनस्पतियों को तथा समस्त प्राणियों को भी बुद्धिमान् पुरुष कभी पीड़ा न पहुँचावे, क्योंकि वह तो परोपकार के लिये जीवन समर्पित कर देता है।।६९।।**

हे देवि ! तुमको सावधान कर मैं समझा रहा हूँ कि परोपकार की भावना से सम्पन्न सम्यक् बुद्धि वाले ज्ञाता को चाहिये कि वह स्वेद से उत्पन्न जूं जैसे कृमियों को, नाली में बहने वाले कीड़ों को, दीपक की लौ की तरफ दौड़ने वाले फतिंगों को, वनस्पतियों को और उसी तरह के समस्त प्राणियों को भी, अर्थात् अपने आसपास के पाले-पौसे समस्त वनस्पतियों को, तृण, गुल्म, लता आदि को तथा आसपास विचरण करने वाले समस्त पशु-पक्षियों को भी कभी बाधा न पहुँचावे। वह बुद्धिमान् पुरुष समस्त चराचरात्मक जगत् की उत्पत्ति एवं स्थिति से परिचित है, अतः उनको कभी नष्ट न करे, कभी न मारे, उन्हें कभी पीड़ा न पहुँचावे, क्योंकि वह परोपकार में ही अपना जीवन बिताता है, [५२]"सज्जन व्यक्ति को चाहिये कि वह अपने को प्रतिकूल प्रतीत होने वाले कार्यों से दूसरे को कभी हानि न पहुँचावे" इस नीति-वाक्य के अनुसार वह परमार्थ बुद्धिसम्पन्न व्यक्ति सदा परोपकार में लगा रहता है।।६९।।

**न मूलोत्पाटनं कुर्यात् पत्रच्छेदं विवर्जयेत्।**
**भूतपीडां न कुर्वीत पुष्पाणां च निकृन्तनम्।।७०।।**

---

*५१. क्षेत्र पद की व्युत्पत्ति ऊपर की ४८ वीं टिप्पणी में दी गई है। पीठ पद का प्रयोग विशेष रूप से कामरूप आदि ५१ शाक्त पीठ-स्थानों के लिये किया जाता है।*

*५२. "आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्" यह नीतिवाक्य पंचतन्त्र में उपलब्ध होता है। इसी शीर्षक से लिखा हमारा एक निबन्ध "निगमागमीयं संस्कृतिदर्शनम्" (पृ. २६९-२७३) में प्रकाशित हुआ है।*

मूलोत्पाटनं मूलसहितगुल्मादेरुत्पाटनमुद्धृतिं न कुर्यात्, पत्रच्छेदं पत्रनिकृन्तनं न कुर्यात्, भूतपीडां स्थावरजङ्गमरूपप्राणिनां पीडां बाधां च, पुष्पाणां सुमनसां निकृन्तनं न कुर्वीत न कारयेत्।।७०।।

**पेड़-पौधों को जड़ से नहीं उखाड़ना चाहिये। पत्ते नहीं तोड़ने चाहिये, प्राणियों को पीड़ा नहीं पहुँचानी चाहिये और पुष्पों को भी नहीं तोड़ना चाहिये।।७०।।**

जड़ के साथ गुल्म, लता आदि को नहीं उखाड़ना चाहिये, पत्तों को भी काटना नहीं चाहिये, स्थावर-जंगमात्मक संसार के सभी प्रकार के प्राणियों को पीड़ा नहीं पहुँचानी चाहिये और पुष्पों को भी तोड़ना उचित नहीं है।।७०।।

**स्वयंपतितपुष्पैस्तु कर्तव्यं शिवपूजनम् ।**
**मारणोच्चाटनादीनि विद्वेषस्तम्भने तथा ।।७१।।**

स्वयंपतितैः पुरुषप्रयत्नं विना स्वपरिपाकतः पतितैः गलितैः पुष्पैः शिवपूजनं परमेश्वरपूजनं कुर्यात्, मारणोच्चाटनादीनि मारणम् अभिचारकर्मजनितव्याध्यादिद्वारा अकालमरणकरणम्, उच्चाटनादीनि पूर्वाश्रितसुखाश्रयोद्वेजनपलायनादिरूपाणि, तथा तद्वत् विद्वेषस्तम्भने विद्वेषः प्राणिनां हितान्योन्यविरोधकरणम्, स्तम्भनम् अग्निस्तम्भनजलस्तम्भनेन्द्रियस्तम्भनादिकम्, न कुर्यादित्युत्तरग्रन्थस्थितक्रियापद-मिहाप्यध्याहर्तव्यम्।।७१।।

**अपने आप गिरे हुए पुष्पों से शिव का पूजन करना चाहिये। मारण, उच्चाटन, विद्वेषण, स्तंभन आदि कार्यों को नहीं करना चाहिये।।७१।।**

पुरुष के प्रयत्न के बिना परिपक्वावस्था में अपने आप गिर गये पुष्पों से भगवान् शिव का पूजन करना चाहिये। अभिचार कर्मों के द्वारा व्याधि, कृत्या आदि को उत्पन्न कर किसी को असमय में मृत्यु के मुख में ढकेल देना **मारण** कर्म कहलाता है। मनुष्य सुखपूर्वक किसी के सहारे जी रहा हो, वहाँ से वह परेशान होकर भाग जाय, यही मन का **उच्चाटन** कहलाता है। इसी तरह से प्राणियों में परस्पर में विरोध पैदा कर देना **विद्वेष** और मनुष्य के अंगों की क्रियाशीलता को रोक देना **स्तंभन** है। अग्निस्तंभन, जलस्तंभन आदि का भी इसी में अन्तर्भाव माना गया है। इस सब कार्यों को शिवयोगी को नहीं करना चाहिये। ''न कुर्यात्'' इस क्रिया पद का अगले श्लोक से अध्याहार किया जाता है।।७१।।

**ज्वरभूतग्रहावेशवश्याकर्षणमोहनम् ।**
**न कुर्यात् क्षुद्रकर्माणि काष्ठपाषाणपूजनम् ।।७२।।**

ज्वरो वातपित्तश्लेष्मरूपज्वरजननं च, भूतो मन्त्रसामर्थ्यागतभूतकार्येणेष्टानिष्ट-कार्यकरणं च, ग्रहावेश: दिग्बन्धनादिविविधक्रियापुरस्सरं स्त्रीव्यक्तिषु पुरुषव्यक्तिषु ग्रहावेशनं च, वश्य: राजवश्यजनवश्यस्त्रीवश्यादि वश्यं च, आकर्षणं च वस्त्रा-भरणवाहनाद्यनेकभोग्यवस्त्वप्रयत्नाकर्षणं च, मोहनं सुषुप्तिविषमूर्च्छाकरणादिसदृश-मूर्च्छाकरणं चेत्युक्तानि, क्षुद्राणि भूतकर्माणि कृत्यानि, काष्ठपाषाणपूजनं काष्ठं श्वेतार्कमूलादिसंपादितलम्बोदराद्याकारकाष्ठेषु, पाषाणेषु भैरवाद्यनेकदेवताकार-पाषाणेषु, पूजनं तत्तद्देवतायोग्यवस्तुसमर्पणात्मकपूजनम्, तच्च न कुर्यात्।।७२।।

**ज्वर, भूत, ग्रहावेश, वश्य, आकर्षण, मोहन जैसे क्षुद्र कर्मों का भी आचरण न करे और काष्ठ, पाषाण आदि का पूजन भी न करे।।७२।।**

वात, पित्त, कफ नामक शरीर स्थित त्रिविध धातुओं में दोष उत्पन्न कर ज्वर पैदा कर देना, मन्त्र के सामर्थ्य से अपने वश में हुए भूत-पिशाच आदि की सहायता से किसी का भला-बुरा कार्य करना, दिशाओं को बांध देने जैसी नाना प्रकार की क्रियाओं की सहायता से स्त्रियों अथवा पुरुषों में ग्रह आदि को आविष्ट कर देना; राजा, सामान्य मनुष्य अथवा स्त्री आदि को वश्य में कर लेना; वस्त्र, आभूषण, वाहन आदि नाना प्रकार के भोग के साधनों का बिना प्रयत्न के **आकर्षण** कर लेना, सुषुप्ति अवस्था के समान, विष-भक्षण की अवस्था में अथवा मूर्छा आ जाने पर मनुष्य की जो स्थिति हो जाती है, वैसी स्थिति को पैदा कर देना **मोहन** कहलाता है। ये सब बहुत ही क्षुद्र कर्म हैं और इनका आचरण भी क्षुद्र प्राणी ही करते हैं, अत: इनका आचरण कभी नहीं करना चाहिये। इसी तरह से शिवयोगी को काष्ठ और पाषाण का पूजन भी नहीं करना चाहिये। सफेद आक की जड़ का आकार कभी लम्बोदर गणेश का सा बन जाता है। उसका तथा इसी तरह की काष्ठनिर्मित मूर्तियों का पूजन **काष्ठपूजन** तथा पाषाण की बनी हुई भैरव आदि अनेक देवताओं की मूर्तियों का पूजन [५३]**पाषाणपूजन** कहलाता है। इन देवताओं का पूजन उन देवताओं के लिये निर्दिष्ट [५४]द्रव्यों से किया जाता है। शिवयोगी को यह सब नहीं करना चाहिये।।७२।।

---

५३. *पाषाण-पूजन के प्रसंग में आप सन्त कबीर की उक्तियों का स्मरण कीजिये। संस्कृत भाषा में निबद्ध तन्त्रागमशास्त्र की अनभिज्ञता के कारण ही पूरे भारत में विभिन्न भाषाओं के माध्यम से विकसित साहित्य को सन्तोपज्ञ मान लिया गया है। इसकी पृष्ठभूमि में हिलोरे मारते हुए तन्त्रागम शास्त्र के महान् समुद्र की आज उपेक्षा सी कर दी गई है और उसीके परिणाम-स्वरूप यह महान् राष्ट्र विसंगतियों की शृंखला में बँध गया है।*

५४. *व्याख्याकार का अभिप्राय भैरव आदि रौद्र देवताओं की उपासना के लिये ग्राह्य मद्य, मांस, मदिरा आदि द्रव्यों से है, जिनकी सूचना तन्त्रालोक में अभिनवगुप्त ने 'ओष्ठ्यान्त्यत्रितय' (२९.९८) शब्द से दी है।*

**समोऽमित्रे च मित्रे च समो लोष्टे च काञ्चने।**
**अभिलाषो न कर्तव्य इन्द्रियार्थे कदाचन।।७३।।**

अमित्रे शत्रौ मित्रे स्नेहिते च समः समानबुद्धिः स्यादित्यध्याहर्तव्यम्, लोष्टे कपाले काञ्चने स्वर्णे च समः समानबुद्धिः स्यात् "कर्तुमिष्टमनिष्टं वा प्राप्तं प्रभुविधिना?। कर्तारमन्यमारोप्य लोकस्तु व्यतिकुप्यति।।" इत्युक्तप्रकारं ज्ञात्वा प्रारब्धपुण्यपापानुसारत इष्टानिष्टकारिणा कर्त्रा अनन्यत्वकारणात् सकलसाक्षिकत्व-रूपसमानबुद्धिरेव भवेदित्यर्थः। कदाचन कदापि। इन्द्रियार्थे इन्द्रियाणि श्रोत्रादीनि, अर्थाः शब्दादिविषयाः, तयोरभिलाष इच्छा न कर्तव्यः न कर्तुमिष्टः।।७३।।

**यह शिवयोगी शत्रु और मित्र के साथ समान व्यवहार करे, सुवर्ण और मिट्टी के ढेले को समान दृष्टि से देखे और इन्द्रियों के विषयों की ओर कभी भी अभिलाषा न जतावे।।७३।।**

अमित्र=शत्रु और मित्र=स्नेही पुरुष कहलाता है। इनमें समान बुद्धि रखनी चाहिये, अर्थात् इनके प्रति द्वेष अथवा स्नेह की अलग-अलग बुद्धि न रख दोनों को समान दृष्टि से देखना चाहिये। लोष्ट=मिट्टी के ढेले और कांचन= सुवर्ण के प्रति भी ऐसी ही समान बुद्धि रखनी चाहिये। किसी के कहने से यदि कोई हमारा भला या बुरा करने के लिये आता है, उस समय ऐसा देखा जाता है कि मनुष्य किसी दूसरे पर ही दोषारोपण कर उस पर गुस्सा हो जाता है, इस लौकिक प्रवृत्ति के अनुसार शिवयोगी न चले, यह सब तो अपने किये पुण्य और पाप के अनुसार ही घटित होता है, ऐसा मान कर अपना भला-बुरा करने वाले के प्रति, इसका इसमें कोई दोष नहीं है, ऐसा मानकर, सबमें वह भगवान् ही विराजमान है, इस तरह की सबके प्रति समान बुद्धि रखे। वह कभी भी आँख, कान आदि इन्द्रियों के रूप, शब्द आदि विषयों के प्रति इच्छा न जतावे, उनके प्रति कभी आकृष्ट न हो।।७३।।

जीवन्मुक्तस्य ज्ञानिनस्त्यक्तुं योग्याः पूर्वक्रियाः स्वयं पतितपुष्पैरित्याद्युक्त्वा तस्य न्यायं वदति—

**आत्मारामो भवेद्योगी निर्भयो विगतस्पृहः।**
**समनिन्दाप्रशंसश्च सर्वभूतसमस्तथा।।७४।।**

निर्भयो जरामरणादिभयशून्यः, विगतस्पृहो विशेषेण नष्टाभिलाषः, समनिन्दा-प्रशंसश्च समः समानो निन्दायामुपक्रोशे प्रशंसायां स्तुतौ समः समबुद्धिः, तथा तद्वत् सर्वभूतसमः समस्तप्राणिषु समः समानबुद्धिः, योगी अनन्ययोगयोगी, आत्मारामः आत्मनि स्वपरप्रकाशरूपे आरामः क्रीडायुक्तो भवेत्।।७४।।

"स्वयं पतितपुष्पैः" (श्लो. ७१) इत्यादि श्लोकों में शिवयोगी की पूर्वावस्था में किये जाने वाले कार्यों की सूचना दी गई है। जब वह जीवन्मुक्त स्थिति में पहुँच जाय, तब उसे कैसे रहना चाहिये, इसकी सूचना अब देते हैं—

**वह शिवयोगी निर्भय, सभी प्रकार की इच्छाओं से रहित होकर अपने आप में आनन्द में डूबा रहे। निन्दा और प्रशंसा में समान रहे, अर्थात् न किसी की प्रशंसा करे और न निन्दा। इसी तरह से सभी प्राणियों के प्रति समान दृष्टि रखे।।७४।।**

निर्भय का अर्थ है वृद्धावस्था, मृत्यु आदि सभी प्रकार के भय से वह मुक्त रहे। अपनी सभी प्रकार की इच्छाओं को पूरी तरह से समाप्त कर दे। कोई उसकी निन्दा करता हो, गाली-गलौज करता हो या उसकी प्रशंसा के पुल बाँधता हो, दोनों ही स्थितियों में समान मनोभाव रखे, किसी के भी प्रति द्वेष या राग बुद्धि न पैदा होने दे। इसी तरह से सभी प्राणियों में समान बुद्धि रखे, किसी को आदरणीय या निन्दनीय न समझे, सबके साथ समान व्यवहार करे। इस तरह का शिवयोग-सम्पन्न महान् योगी आत्माराम बन जाय, अर्थात् अपने स्व और पर के स्वरूप को प्रकाशित करने वाले परम प्रकाशमय आनन्दमय शिव-स्वरूप में ही सदा डूबा रहे, क्रीडा करता रहे।।७४।।

एतेन "न हृष्यत्युपकारेण नापकारेण कुप्यति। यः समः सर्वभूतेषु जीवन्मुक्तः स उच्यते।।" इत्युक्तग्रन्थानुसारेण वर्तितव्यमित्युक्तम्, "आत्मवत् सर्वभूतानि यः पश्यति स पश्यति" इत्युक्तार्थप्रतिपादनेन त्यक्तुं योग्यव्यवहारान् वदति—

**समदृष्टिस्तु कर्तव्या यथात्मनि तथा परे।**
**विवादं लोकगोष्ठीं च कलहांश्च विवर्जयेत्।।७५।।**

आत्मनि स्वस्मिन् यथा सुखदुःखानीति बुद्धिर्भवति, तथा तद्वत् परे अन्यस्मिन् समदृष्टिस्तु समबुद्धिस्तु कर्तव्या कर्तुमिष्टा। विवादं च विशेषेण वादं च वीतरागवादं च विजिगीषाकथारूपं वादं च, स्वमतस्थापनपरदूषणरूपं जल्पं च, परमतदूषमात्रां वितण्डां च, एतत् त्रितयं च वर्जयेत्। लोकगोष्ठीं च लोकैर्जनैः सह सहकृतगोष्ठीं च सभां च कलहांश्च विवर्जयेद् वर्जयेत्।।७५।।

इस स्थिति में पहुँचे हुए जीवन्मुक्त शिवयोगी का व्यवहार—"किसी के उपकार करने पर प्रसन्न नहीं होता और किसी के अपकार करने पर उस पर क्रुद्ध नहीं होता। इस तरह से सभी प्राणियों के प्रति समान व्यवहार करने वाला वह उत्तम पुरुष जीवन्मुक्त हो जाता है" इस वचन के अनुरूप हो जाता है, "जो अपने समान ही सभी प्राणियों को समझता है, उसीकी दृष्टि सही है" इस तरह के वचनों को देखते हुए शिवयोगी का व्यवहार कैसा हो, इसे अब बता रहे हैं—

**शिवयोगी को अपने समान ही अन्य प्राणियों के प्रति भी समान दृष्टि रखनी चाहिये। परस्पर विवाद, अनेक लोगों के साथ मिलकर गप्पबाजी और आपस के कलह का भी उसे त्याग कर देना चाहिये।।७५।।**

व्यक्ति को अपने में सुख-दुःख आदि की अनुभूति होती रहती है, इसी तरह की बुद्धि दूसरों के प्रति भी रखनी चाहिये, अर्थात् यह सदा ध्यान में रखना चाहिये कि मेरे समान ही दूसरों को भी आपस के व्यवहार से विषम अनुभूतियाँ होती हैं, अतः किसी के भी प्रति दुराव न रखे, सबको समान दृष्टि से देखे। **विवाद** शब्द के तीन तरह के अर्थ होते हैं—१. विशेष रूप से जिज्ञासा, २. बिना राग-द्वेष की शास्त्र-चर्चा तथा ३. दूसरे पर विजय प्राप्त करने की इच्छा से किया गया शास्त्रार्थ। अपने मत की स्थापना के साथ दूसरे के मत का खण्डन करना **जल्प** और केवल दूसरे के मत का खण्डन करना **वितण्डा** कहलाती है। शिवयोगी इन तीनों को छोड़ दे। अनेक व्यक्तियों के साथ मिल कर की जाने वाली गोष्ठियों, सभा-सम्मेलनों और आपस के कलह को भी छोड़ दें।।७५।।

अस्य आत्मारामयोगिनो जीवन्मुक्तस्य शास्त्रगोष्ठ्यपि सविकल्पत्वात् संसारकारणत्वात् त्यक्तुं योग्येति ग्रन्थार्धतः कथयति—

**शास्त्रगोष्ठीं न कुर्वीत कुभाषितसुभाषितान् ।।७६।।**

शास्त्राणां निरीश्वरवैदिकाद्यनेकेषामनेकैकात्मवादरूपाणां गोष्ठीं च, कुभाषित-सुभाषितान् परनिन्दारूपवचनानि च सुष्ठुवचनानि च न कुर्वीत।।७६।।

ऐसा आत्माराम जीवन्मुक्त शिवयोगी शास्त्रीय गोष्ठियों का भी त्याग कर दे, क्योंकि विकल्पों की उद्भावक होने से ये भी संसार की ही कारण हैं, इसी विषय को यहाँ श्लोकार्ध से बताया जा रहा है—

**शिवयोगी शास्त्रीय गोष्ठियों में भी भाग न ले, क्योंकि उसमें भला-बुरा सब कुछ बोलना पड़ता है।।७६।।**

निरीश्वर-सेश्वर, वैदिक-अवैदिक, एकात्मवादी-अनेकात्मवादी के भेद से शास्त्रों के अनेक प्रकार हैं। किसी शास्त्रगोष्ठी में संमिलित होने पर इनके पक्ष अथवा विपक्ष में कुभाषित या सुभाषित, स्तुति या निन्दा के वचन बोलने पड़ेंगे। इसलिये शिवयोगी को चाहिये कि वह इस तरह की शास्त्रगोष्ठियों में भी कभी भाग न ले।।७६।।

बहिरङ्गे त्याज्यवस्तून्युक्त्वाऽन्तरङ्गे त्याज्ययोग्यगुणान् कथयति—

**ईर्ष्यां पैशुन्यदम्भे च रागं मात्सर्यमेव च ।**
**कामक्रोधौ भयं शोकं त्यज्येत् सर्वं शनैः शनैः ।।७७।।**

ईर्ष्यामसूयां च पैशुन्यं पिशुनत्वं दम्भं कपटं च रागं वाञ्छामपि मात्सर्यं मत्सरत्वं च कामक्रोधौ कामं मन्मथविकारं च क्रोधं कोपं च भयं भीतिं च शोकं व्याकुलत्वं च सर्वं समस्तं शनैः शनैः मन्दं मन्दं त्यजेत्।।७७।।

बाहरी छोड़ने लायक वस्तुओं को बताकर अब अन्तरंग त्याज्य असद्भावों को बताते हैं—

**ईर्ष्या, चुगलखोरी, दंभ, राग और मात्सर्य को तथा इसी तरह काम, क्रोध, भय एवं शोक को धीरे धीरे छोड़ देना चाहिये।।७७।।**

ईर्ष्या=असूया, डाह को कहते हैं। पैशुन्य चुगलखोरी कहलाती है। दंभ कपट को, राग इच्छा को, मात्सर्य मत्सरता को कहा जाता है। काम का अर्थ कामजन्य विकार तथा क्रोध का अर्थ गुस्सा करना है। भय डर को तथा शोक व्याकुलता को कहते हैं। शिवयोगी को चाहिये कि वह धीरे धीरे इन सबका परित्याग कर दे।।७७।।

**सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्तः सन्ततं जनवर्जितः ।**
**अनेनैव शरीरेण सर्वज्ञः सन् प्रकाशते ।।७८।।**

सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्तः सर्वैः पुण्यपापसुखदुःखरागद्वेषक्षुत्पिपासावैराग्यावैराग्यैश्वर्यानैश्वर्यज्ञानाज्ञानद्वन्द्वैर्विनिर्मुक्तो विशेषेण शून्यः सन्ततं सततं जनवर्जितः प्राणिभिस्त्यक्तः स आत्मा अनेनैव शरीरेण वर्तमानदेहेनैव सर्वज्ञः सन् सर्वविद् भूत्वा प्रकाशते राजते।।७८।।

**सभी द्वन्द्वों से छुटकारा पाकर, सदा जनसंमर्द से दूर रहते हुए शिवयोगी इसी शरीर से सर्वज्ञता को प्राप्त कर प्रकाशित हो उठता है।।७८।।**

पुण्य-पाप, सुख-दुःख, राग-द्वेष, क्षुधा-पिपासा, वैराग्य-अवैराग्य, ऐश्वर्य-अनैश्वर्य, ज्ञान-अज्ञान आदि नाना प्रकार के द्वन्द्वों=परस्पर विरोधी भावों से विशेष रूप से छुटकारा पाकर, इनको पूरी तरह से समाप्त कर, सदा भीड़-भाड़ से दूर रहता हुआ वह शिवात्मा इसी वर्तमान देह में सर्वज्ञता से सम्पन्न हो प्रकाशित हो उठता है, अर्थात् शिवस्वरूप हो जाता है।।७८।।

निःश्रेयसात्मकैकफलमात्राकाङ्क्षाप्रवर्तकसाधकस्य प्रयत्नावान्तरफलतया प्राप्ताणिमादिसिद्ध्यपेक्षाप्यनुचितेत्युदाहरति—

**ज्ञानेनैव यथा मोक्षस्तथा सिद्धिर्निरर्थिका ।**
**तथापि भोगमिच्छन्तः सिद्धिमिच्छन्ति साधकाः ।।७९।।**

यथा ज्ञानेन दृशा मोक्ष एव प्रयोजनं तथा ज्ञानेन समुपार्जिता सिद्धिर्निरर्थिका निष्प्रयोजना, तथापि सिद्धयो निरर्थिका अपि भोगमिच्छन्त: साधकाचार्यादय: सिद्धिमिच्छन्ति।।७९।।

अब भगवान् शिव यह बताते हैं कि एकमात्र नि:श्रेयस फल की कामना से प्रवृत्त साधक के लिये अवान्तर फल के रूप में प्राप्त होने वाली अणिमा आदि सिद्धियों की प्राप्ति की इच्छा भी अनुचित है—

**मोक्ष की प्राप्ति के लिये जैसे ज्ञान आवश्यक है, उसी तरह से सिद्धियों को प्राप्त करने के लिये भी ज्ञान का उपयोग करना निरर्थक है। तब भी साधक विभिन्न भोगों और सिद्धियों को चाहते हैं, यह आश्चर्य की ही बात है।।७९।।**

शिवयोगी ज्ञान की सहायता से केवल मोक्ष-प्राप्ति रूप प्रयोजन को ही सिद्ध करता है। उस स्थिति में ज्ञान से समुपार्जित सिद्धि का कोई उपयोग नहीं रह जाता। यह आश्चर्य की ही बात है कि इस तरह से सिद्धियों के निरर्थक होने पर भी भोग की कामना वाले साधक, आचार्य आदि इनकी प्राप्ति की इच्छा रखते हैं।।७९।।

**अणिमादिगुणावाप्तिर्जायतां वा न जायताम् ।**
**तथापि मुच्यते देही पतिं विज्ञाय निर्मलम् ।।८०।।**

अणिमादिगुणावाप्ति: अणिमा आदिर्यस्य स अणिमादि:, अणिमादीनां गुणानां प्राप्ति:। आदिशब्देन तदनन्तरा महिमा, गरिमा, द्राघिमा, प्राप्ति:, प्राकाम्यम्, ईशित्वम्, वशित्वम् इत्युक्तगुणा ये बुद्धिधर्मास्तेषामवाप्ति: लाभो जायतां वा संभविष्यति वा तथाविधाणिमादिसिद्धयो भविष्यन्ति वा न वा, देही निर्मलमनादिमलशून्यं पतिं चेतनाचेतनकर्तृभूतपरमेश्वरं विज्ञाय पूर्वोक्तप्रकारेण ज्ञात्वा मुच्यते मोक्षं याति।।८०।।

**अणिमा आदि गुणों की प्राप्ति हो या न हो, इनकी प्राप्ति के बिना भी साधक सबके स्वामी भगवान् शिव के निर्मल स्वरूप को जान कर मुक्त हो जाता है।।८०।।**

अणिमा आदि गुणों की, अष्टसिद्धि के नाम से प्रसिद्ध अणिमा, महिमा, गरिमा, [५५]द्राघिमा, प्राप्ति, प्राकाम्य, ईशित्व और वशित्व नामक आठ सिद्धियों की, बुद्धि के

---

५५. *कोश-ग्रन्थों में 'द्राघिमा' का अर्थ लम्बाई किया है। अन्यत्र प्राय: 'लघिमा' शब्द ही प्रयुक्त हुआ है। यह भी कहा जा सकता है कि लेखक की असावधानी से यहाँ ऐसा हो गया हो।*

आठ प्रकार के गुणों की सिद्धि=प्राप्ति=लाभ शिवयोगी को हो या न हो, उसकी बुद्धि, उसका संकल्प इन सिद्धियों का निवास-स्थान बने या न बने, ये सिद्धियाँ उसे प्राप्त हों या न हों, सभी स्थितियों में शुद्ध जीवात्मा निर्मल, अनादिकालीन मल से रहित होकर चेतनाचेतनात्मक समस्त जगत् के स्वामी भगवान् शिव को ऊपर बताये ज्ञान और आचार की सहायता से जानकर अवश्य ही मुक्त हो जाता है।।८०।।

परसायुज्यस्य परशिवस्वरूपैकज्ञानैकलभ्यत्वमुक्त्वा सकलात्मवर्गस्थूलभूतात्मस्थूलशरीराधिष्ठातृत्वेन परशिवस्य समीपस्थतां व्यक्तीकरिष्यति—

**पञ्चभूतात्मको देहः शिवस्तत्रैव तिष्ठति।**
**शिवाद्यवनिपर्यन्तो लोकोऽयं शङ्करात्मकः ।।८१।।**

देहः देहिनो भुवनजदेहः पञ्चभूतात्मकः पृथिव्यादिपञ्चभूतमयः, तत्रैव एवं पञ्चभूतमयदेहे शिवः परमेश्वरस्तिष्ठति वर्तते। शिवाद्यवनिपर्यन्तः शिवतत्त्वमेव आदिर्यस्य सः, अवनितत्त्वं पर्यन्तं यस्य स शिवाद्यवनिपर्यन्तः, एवंभूतोऽयं लोकः शङ्करात्मकः परमेश्वरात्मकः परमेश्वररूपः। शिवाद्यवनिपर्यन्तः षट्त्रिंशत्तत्त्वेषु निःशेषावशेषबाह्याभ्यन्तराधिष्ठितपरशिवाकारत्वेन परशिवो मोक्षसाधको मुमुक्षुमार्गाणामदूर इत्यर्थः।।८१।।

परसायुज्य की प्राप्ति मात्र परशिव के स्वरूप के ज्ञान से ही हो सकती है, ऐसा कह कर अब बताते हैं कि सकल जीववर्ग के आत्मस्वरूप इस स्थूल शरीर के अधिष्ठाता के रूप में भगवान् का सांनिध्य सदा बना रहता है—

**यह देह पंचभूतात्मक है। भगवान् शिव इसीमें रहते हैं। शिव से पृथ्वी पर्यन्त यह समस्त जगत् शंकर का ही स्वरूप है।।८१।।**

प्राणी का यह विभिन्न भुवनों में पैदा हुआ शरीर पृथिवी आदि पाँच तत्त्वों से बनता है और भगवान् शिव उन तत्त्वों में विराजमान है। शिव तत्त्व से प्रारंभ कर पृथिवी तत्त्व पर्यन्त इन ३६ तत्त्वों से बना यह लोक (संसार) भगवान् शिव का ही स्वरूप है, अर्थात् इन छत्तीस तत्त्वों में, बाहर-भीतर की समस्त वस्तुओं के कण-कण में भगवान् परशिव विराजमान हैं, मुमुक्षुजनों को मुक्त करने के लिये वे कहीं दूर नहीं गये हैं, अर्थात् मुक्ति की कामना करने वाले व्यक्ति के वे सदा पास ही रहते हैं।।८१।।

पूर्वोक्तशिवानन्यतासिद्धजीवन्मुक्तस्य जीवनं स्वरूपप्रयोजनात्मकमिति सार्धग्रन्थद्वयेन प्रतिपादयिष्यति—

**ईदृशं ज्ञानिनं दृष्ट्वा पूजयन्ति च ये नराः ।**
**गन्धं पुष्पं फलं धूपं स्नानं वस्त्रं च भोजनम् ।।८२।।**
**निवेदयन्ति ये केचिद् वाङ्मनःकायकर्मभिः ।**
**तथैव ते विमुच्यन्ते मुक्तिमार्गाभिकाङ्क्षिणः ।।८३।।**
**स्तुतिनिन्दाकरास्तस्य पुण्यपापे समाप्नुयुः ।**

ईदृशम् एवंप्रकारभूतं ज्ञानिनं दृष्ट्वा निरीक्ष्य ये नरा मनुष्याश्च पूजयन्ति अर्चयन्ति, गन्धं कर्पूरकस्तूरीकुङ्कुमादिसंमेलितं मलयजगन्धम्, पुष्पम् अरविन्दोत्पल-जातियूथिकानवमालिकादिपुष्पं च, फलं जम्बूफलपनसफलकदलीद्राक्षासहकारादि-फलम्, धूपं लाक्षादिधूपं च, स्नानं तैलाभ्यङ्गादि, वस्त्रं पट्टादिकं च, भोजनं भक्ष्य-भोज्यलेह्यादिकम्, ये केचिद् वाङ्मनःकायकर्मभिः वागुपचाररूपा मनो विश्वासरूपं कायो निरहङ्कारतया नम्ररूपः, कर्मभिः सेवारूपक्रियाभिः सह निवेदयन्ति समर्पयन्ति, मुक्तिमार्गाभिकाङ्क्षिणो मोक्षगमनाभिलाषिणः, ते पूजका मुच्यन्ते मोक्षं प्रविशन्ति। तस्य ज्ञानिनः स्तुतिनिन्दाकराः स्तोत्रकारिणो निन्दाकारिणश्च क्रमतः पुण्यपापे पुण्यं च पापं च समाप्नुयुः।।८२-८३।।

अब पाँच पंक्तियों में यह बताया जा रहा है कि शिव के साथ एकात्मलाभ प्राप्त जीवन्मुक्त शिवयोगी का जीवन केवल अपने स्वरूप के दर्शन करते रहने मात्र के लिये रह जाता है—

**इस तरह के ज्ञानी को देखकर जो मनुष्य उसकी पूजा करते हैं, उसे गन्ध, पुष्प, फल, धूप, स्नान, वस्त्र और भोजन प्रदान करते हैं, शुद्ध वाणी, मन और शरीर रूपी त्रिकाय से उन्हें सब कुछ समर्पित करते हैं, वे अवश्य ही मुक्त हो जाते हैं। इस तरह के शिवयोगी के पुण्य और पाप के भागी वे लोग होते हैं, जो उसकी स्तुति और निन्दा में लगे रहते हैं।।८२-८३।।**

इस प्रकार के ज्ञान और आचार से सम्पन्न शिवयोगी को देख कर जो मनुष्य उसकी गन्ध आदि से पूजा करते हैं, वे भी मुक्त हो जाते हैं। यहाँ कपूर, कस्तूरी, केसर से मिले हुए चन्दन को गन्ध; लाल कमल, नीलकमल, वेला जैसे सुगन्धित फूल; जामुन, कटहल, केला, अंगूर, आम आदि फल; लाक्षा, अगुरु आदि से निर्मित धूप; स्नान के लिये तेल, उबटन आदि का प्रबन्ध; धोती, दुपट्टा आदि वस्त्र और विविध भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य का भोजन—इन सब वस्तुओं से जो कोई भी मनुष्य उस शिवयोगी

की वाणी, मन और शरीर से **त्रिकाय-सेवा** करता है, अर्थात् वाणी से संमान करता हुआ, मन से उसके प्रति पूर्ण विश्वास प्रकट करता हुआ, अहंकार का परित्याग कर पूरी नम्रता के साथ शरीर से उसकी सर्वविध सेवा करता है, मुक्तिमार्ग के अभिलाषी इस तरह के शिवयोगियों का यह भक्त पूजक भी मुक्त हो जाता है। इसके अतिरिक्त शिवयोगी की [५६]स्तुति-निन्दा में लगे हुए व्यक्ति उसके शेष जीवन के पुण्य और पाप के भागी होते हैं।।८२-८३।।

सकलशङ्कानिवृत्तिमुदितपार्वतीलालनपुरस्सरं परमेश्वरो ज्ञानाचारस्वरूपनिरूपण-पटले परिसमाप्तिं कथयति—

**यद् ज्ञानाचरणं पृष्टं तत् सर्वं कथितं मया।**
**कालज्ञानं वरारोहे किमन्यत् परिपृच्छसि ।।८४।।**

वरारोहे पार्वति, यद् ज्ञानाचरणं ज्ञानाचारात्मकं कालज्ञानं पृष्टं त्वया अनुयुक्तम्, तत्सर्वं समस्तं कालज्ञानं मया कथितम् उक्तम्। अन्यत् पूर्वप्रतिपादिताद् अन्यद् अपरं किं परिपृच्छसि।।८४।।

***इति श्रीमदनन्तमुक्तिसीमन्तिनीसीमन्तसरणविहारलोलयोगीन्द्र-परमशिवानन्यतायोगयोजकेन पुरातनगीतगोप्यार्थदर्श-नेन निरञ्जनसिद्धेन सिद्धजनाभिधानेन गुरूत्तमेन कर्णाटभाषया कृतव्याख्यामवलोक्य संस्कृ-तेन व्याख्या संपूर्णीकृता***

***।। देवीकालोत्तरागमः सवृत्तिकः परिसमाप्तः ।।***

समस्त शंकाओं की निवृत्ति हो जाने से प्रसन्नचित्त भगवती पार्वत्ती के प्रति स्नेह प्रदर्शित करते हुए भगवान् शिव ज्ञान और आचार का निरूपण करने वाले इस पटल की समाप्ति की सूचना देते हैं—

**हे वरारोहे ! तुमने मुझसे ज्ञान और आचार के विषय में तथा कालज्ञान के विषय में जो पूछा, उसके उत्तर में मैंने सब कुछ बता दिया है। अब और तुम क्या पूछना चाहती हो।।८४।।**

हे पार्वति ! तुमने मुझसे ज्ञान और आचार विषयक जो सामयिक प्रश्न किया, वर्तमान समय में चित्त की चंचलता को रोकने के लिये किन उपायों का सहारा लेना

---

५६. *इसी अभिप्राय के वचन उपनिषदों और आगम-तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में भी मिलते हैं।*

चाहिये, इसके विषय में जानने की इच्छा प्रकट की, उसे मैंने तुम्हें पूरी तरह से समझा दिया है। अब इस संबन्ध में या किसी अन्य विषय पर तुम यदि कुछ पूछना चाहती हो तो बताओ।।८४।।

*इस तरह से अनन्त मुक्तिरूपी सीमन्तिनियों के सीमन्तस्थल पर विहरण करने में निरत योगीन्द्र परमशिव के साथ अनन्यभाव से योग के योजक, पुरातन गीतों के गोप्य अर्थ को जानने वाले सिद्धजनों के द्वारा सेवित श्रेष्ठ गुरु श्रीनिरंजन सिद्ध के द्वारा कर्नाटक भाषा के व्याख्यान को देखकर संस्कृत भाषा में किया गया यह व्याख्यान समाप्त हुआ।।*

*।। वृत्ति के साथ यह देवीकालोत्तरागम समाप्त हुआ ।।*

।। ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।।

# ग्रन्थ-श्लोकार्धानुक्रमणी

# व्याख्योद्धृत-श्लोकार्धानुक्रमणी





# ग्रन्थग्रन्थकार-मतमतान्तर सूची

# विशेष पदसूची

# सहायक-ग्रन्थसूची

**अमरकोश** — सुधा व्याख्या सहित, निर्णय सागर प्रेस, मुम्बई, सन् १९२९

**अष्टप्रकरण** — (तत्त्वप्रकाश-तत्त्वसंग्रह-तत्त्वत्रयनिर्णय-रत्नत्रय-भोगकारिका-नादकारिका-मोक्षकारिका-परमोक्षनिरासकारिका)। सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९८४

**आगम और तन्त्रशास्त्र** — प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी, परिमल पब्लिकेशंस,, दिल्ली, सन् १९८४

**आगममीमांसा** — प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी, लालबहादुर शास्त्री केन्द्रीय संस्कृत विद्यापीठ (मान्य विश्वविद्यालय), दिल्ली, सन् १९८२

**आफ्रेख्ट बृहत्सूची** — कैटलाग्स कैटलागरम् (दो भाग), इंडोलोजिकल बुक हाउस (नया संस्करण), सन् १९८९

**उपनिषत्संग्रह** — मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी-दिल्ली, सन् १९७०

**कर्मकाण्डक्रमावलि** — (सोमशंभुपद्धति), कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९४७

**किरणागम** — (विद्यापाद), ओरियण्टल इंस्टीट्यूट, नेपोली, इटली, सन् १९७५

**कूर्मपुराण** — काशीराज न्यास, रामनगर, वाराणसी, परिष्कृत संस्करण, सन् १९७१

**कूर्मपुराण : धर्म और दर्शन** — डॉ. करुणा एस. त्रिवेदी, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी-दिल्ली, सन् १९९४

**कैवल्यपद्धति** — निजगुण शिवयोगी, निजगुण निलय प्रकाशन, चिलुकवाड़ी, चोल्लेगाल, सन् १९८८

**गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह** — दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, सन् १९८७

**ज्ञानोदयतन्त्र** — केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, सन् १९८८

**तत्त्वप्रकाश** — टीकाद्वय सहित, अष्टप्रकरण द्रष्टव्य।

**तन्त्रयात्रा** — प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी, रत्ना पब्लिकेशंस, कमच्छा, वाराणसी, सन् १९८२

**तन्त्रालोक** — विवेक व्याख्या सहित, १२ भाग, कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९१८-१९३८

**दुर्गासप्तशती** — गीता प्रेस, गोरखपुर, संवत् २०४४

**देवीकालोत्तर** — वृत्ति सहित, योगतन्त्र-ग्रन्थमाला-४, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९७०

**देवीभागवत** — (दो भाग), गुरुमण्डल ग्रन्थमाला, कलकत्ता, सन् १९६०

**नादकारिका** — सटीक, अष्टप्रकरण द्रष्टव्य।

**नारदीय महापुराण** — नाग पब्लिकेशंस, जवाहर नगर, दिल्ली, सन् १९८४

**नित्याषोडशिकार्णव** — टीकाद्वय सहित, योगतन्त्र ग्रन्थमाला - १, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, द्वितीय संस्करण, सन् १९८४

**नेत्रतन्त्र** — क्षेमराज कृत उद्योत टीका सहित, परिमल पब्लिकेशंस, दिल्ली, सन् १९८५

**न्यू कैटलागस् कैटलागरम्** — (१३ भाग), मद्रास विश्वविद्यालय, मद्रास, सन् १९६८-१९९१

**पंचतन्त्र** — फ्रेंकलिन एजर्टन संस्करण, ओरियण्टल बुक एजेंसी, पूना, सन् १९३०

**परमोक्षनिरासकारिका** — सटीक, अष्टप्रकरण द्रष्टव्य।

**परशुरामकल्पसूत्र** — गायकवाड़ ओरियण्टल सिरीज, बड़ोदरा, सन् १९५०

**पातंजल योगसूत्र** — भाष्य-व्याख्या सहित, आनन्दाश्रम संस्कृत सिरीज, पूना, सन् १९३२

**पारमेश्वरागम** — भाषानुवाद सहित, शैवभारती शोध प्रतिष्ठान, जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १९९५

**पौष्करागम** — उद्धृत, पौष्करसंहिता, श्रीज्ञानसंबन्ध विलास मुद्राक्षरशाला चिदम्बरम्, सन् १९२५ (ग्रन्थलिपि)।

**प्रतिष्ठालक्षणसारसमुच्चय** — (दो भाग), वैरोचन शिवाचार्य कृत, नेपाल राजकीय प्रकाशन, काठमाण्डू, संवत् २०२३, २०२५

**प्रत्यभिज्ञाहृदय** — मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी-दिल्ली, सन् १९६३

**प्रपंचसार** — (दो भाग), आगमानुसन्धान समिति, कलकत्ता, द्वितीय संस्करण, सन् १९८५

**भगवद्गीता** — भास्कर भाष्य सहित, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९६५

**भगवद्गीता** — मूलमात्र, गीताप्रेस, गोरखपुर, षष्ठ संस्करण, संवत् २०१०

**भागवत महापुराण** — मूलमात्र, गीताप्रेस, गोरखपुर, षष्ठ संस्करण, संवत् २०१०

**भारतीय तन्त्रशास्त्र** — गोष्ठी विवरण, केन्द्रीय उच्च तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी, सन् १९९५

**मतंगपारमेश्वर** — दो भाग, चार पाद, फ्रेंच शोध संस्थान, पांडिचेरी, सन् १९७७, १९८२

**मनुस्मृति** — भाषानुवाद सहित, निर्णयसागर प्रेस, मुम्बई, तृतीय संस्करण, सन् १९२९

**महार्थमंजरी** — परिमलव्याख्या सहित, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, द्वितीय संस्करण, सन् १९९२

**मालिनीविजयतन्त्र** — कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर सन् १९२२

**मृगेन्द्रागम** — विद्या एवं योग पाद, कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९३०

**मृगेन्द्रागम** — क्रिया एवं चर्या पाद, फ्रेंच शोध संस्थान, पांडिचेरी, सन् १९६२

**मोक्षकारिका** — सटीक, अष्टप्रकरण द्रष्टव्य।

**यतीन्द्रमतदीपिका** — आनन्दश्रम संस्कृत सिरीज, पूना, सन् १९३४

**रत्नत्रय** — सटीक, अष्टप्रकरण द्रष्टव्य।

**लिङ्गपुराण** — गुरुमण्डल ग्रन्थमाला, मनसुखराय मोर, कलकत्ता, सन् १९६०

**लुप्तागमसंग्रह** — द्वितीय भाग, उपोद्घात, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९८३

**वातुलशुद्धाख्यतन्त्र** — योगतन्त्र ग्रन्थमाला-३, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९७०

**विज्ञानभैरव** — भाषा-भाष्य सहित, प्रो. व्रजवल्लभ द्विवेदी, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी-दिल्ली, द्वितीय संस्करण, सन् १९८४

**व्यासाक्षिणी** — अवधूत सिद्ध कृति, अष्टप्रकरण, पृ. २८१ पर उद्धृत।

**शारदातिलक** — दो भाग, आगमानुसन्धान समिति, द्वितीय संस्करण, कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९३४

**शिवदृष्टि** — सोमानन्द, उत्पलभट्ट कृत वृत्ति सहित, कश्मीर संस्कृत ग्रन्थावलि, श्रीनगर, सन् १९३४

**शिवमहापुराण** — पण्डित पुस्तकालय, काशी, संवत् २०२०

**शिवार्चनचन्द्रिका** — अप्पयदीक्षित विरचित, देवसालपुरी शिवागम संघ द्वारा प्रकाशित, कुम्भघोणम्, सन् १९२२

**शैवपरिभाषा** — शिवाग्रयोगीन्द्र विरचित, मैसूर विश्वविद्यालय ग्रन्थमाला, मैसूर, सन् १९५०

**संस्कृत साहित्य का बृहत् इतिहास** — एकादश तन्त्रागम खण्ड, उत्तरप्रदेश संस्कृत संस्थान, लखनऊ, सन् १९९७

**सांख्यकारिका** — सांख्यतत्त्वकौमुदी सहित, चौखम्बा, संस्कृत सिरीज, वाराणसी, सन् १९३२

**सात्वतसंहिता** — भाष्य सहित, सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी, सन् १९८२

**सार्धत्रिशतिकालोत्तर** — वृत्ति सहित, फ्रेंच शोध संस्थान, पांडिचेरी, सन् १९७९

**सिद्धान्तप्रकाशिका** — सर्वात्मशंभु विरचित, शैवभारती शोध प्रतिष्ठान, जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १९९६

**सिद्धान्तसारावलि** — त्रिलोचन शिवाचार्य विरचित, कन्नड़ भाषानुवाद सहित, मैसूर, सन् १९३०

**सिद्धान्तसारावलि** — भाषा-भाष्य सहित, शैव भारती शोध प्रतिष्ठान, जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी, सन् १९९८

**सोमशंभुपद्धति** — कर्मकाण्डक्रमावलि द्रष्टव्य ।

**स्पन्दप्रदीपिका** — योगतन्त्र ग्रन्थमाला, सं. सं. वि. वि. वाराणसी, सन् १९७०

**स्वच्छन्दतन्त्र** — उद्योत टीका सहित, दो भाग, परिमल पब्लिकेशंस, दिल्ली, सन् १९८५

**स्वायम्भुवटीका** — सद्योज्योति शिवाचार्य, इन्दिरा गांधी कला केन्द्र, नई दिल्ली, सन् १९९४

**हठयोगप्रदीपिका** — भाषानुवाद सहित, स्वात्माराम योगीन्द्र, मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी-दिल्ली, सन् १९७३

